# भूमिका ।

इस श्री सुकुमाल चरित्र मूल संस्कृत ग्रन्थ की श्लोक संख्या ११०० है, मूल ग्रन्थ रचिता श्री सकल कीर्ति आचार्य हैं, भाषा वचनिका सम्वत् १९१८ में जयपुर नगर विषे पंडित नाथूलालजी ने लिखा है, उक्त वचनिका को मध्य देश भाषा में अतिसुगम कर बाबू ज्ञानचन्द्र जैनी ने सम्वत १९१७ विषे लाहौर नगर में छपवाई है ॥

## अथ भाषा वचनिका कर्त्ता पंडित नाथूलाल की ओर से ।

चौपई—अर्हंत सिद्ध सूर उवझाय । साधु भारती गण समुदाय ॥
जैन धर्म सब मंगल रूप । मंगल दायक होहु अनूप ॥ १ ॥

दोहा—आदि अन्त मंगल करो, श्रीवृषभांक जिनेश ॥
जैन धर्म जिन भारती, हर संसार कलेश ॥ २ ॥

सवैया—ढुंढाहड़ देश मध्य जैपुर नगर सोहै । चारों वर्ण राह चलें आपनों सुधर्म की ॥
रामसिंह भूपति के राज मांहि कमी नांहीं । कमी कछु दृष्टि परे मानों निज कर्म की ॥
वैश्य कुल जैनी को पूर्व कृत पुण्य थकी । पायो यह खोलो अब मुदी दृष्टि भर्म की ॥
जैन बैन कान सुनो, आत्म स्वरूप मुनो । चारों अनुयोग भनो यही सीख मर्म की ॥ ३ ॥

चौपई—दोशी गोत दुलीचंद नाम । ताको सुत शिवचंद अभिराम ॥

ओंनमः सिद्धेभ्यः ॥ ओंकारं बिन्दु संयुक्तं नित्यंध्यायन्ति योगिनः कामदंमोक्षदंचैव ओंकारायनमोनमः ॥ अविरलशब्दघनौघप्रक्षालित सकलभूतल कलङ्का मुनिभिरुपासिततीर्था सरस्वती हरतुनोदुरितम्। अज्ञान तिमिर ...

ॐ नमः सिद्धेभ्यः ॥ ओंकारं बिन्दु संयुक्तं नित्यंध्यायन्ति योगिनः
कामदंमोक्षदंचैव ओंकारायनमोनमः ॥ अविरलशब्दघनौघप्रक्षालित
सकलभूतल कलङ्का मुनिभिरुपासिततीर्था सरस्वती हरतुनोदुरितम्।
अज्ञान तिमिरान्धानां ज्ञानाञ्जनशलाकया चक्षुरुन्मीलितंयेनतस्मै
श्रीगुरवेनमः। परमगुरुभ्योनमः । परम्पराचार्य्यगुरुभ्योनमः । सकल-
कलुषविध्वंसकं श्रेयसांप्रवर्द्धकं धर्म्मसम्बन्धकं भव्यजीवप्रतिबोधक
मिदं शास्त्रंश्रीसुकुमालचरित्रैनामधेयं। अस्यमूलग्रन्थकर्त्तारःश्रीसर्व्व-
ज्ञदेवाः।तदुत्तरग्रंथकर्त्तारःश्रीगणधरदेवाः।प्रतिगणधरदेवास्तेषांवचो-
नुसारमासाद्यकर्त्ताश्रीसकलकीर्त्याचार्य्येण विरचितम्।
मङ्गलं भगवान्वीरो मङ्गलंगौतमोगणी।मङ्गलंकुन्दकुन्दाद्याः।
जैनधर्म्मोस्तु मङ्गलम् ॥ श्रोतारःसावधान तयाशृण्वन्तु।

नाथूलाल तास सुत भयो । जैनधर्म को शरणो लयो ॥ ४ ॥
श्रीदिवाण संग ही अमरेश । पाय सहाय पढ्यो श्रुतलेश ॥
कासालवाल सदासुख पास । फिर कीनो श्रुतको अभ्यास ॥ ५ ॥
श्री सुकुमाल चरित्र रसाल । देखि कही हरचन्द गंगवाल ॥
होय वचनिकामय जो येह । सब ही जन बांचे हित गेह ॥६॥
बिनव्याकरणपढ़ेनहिं ज्ञान । मूलग्रन्थको होय निदान ॥
ऐसे प्रार्थन तने बसाय । मूलग्रन्थको पाय सहाय ॥ ७ ॥
भावारथसौं लिखियो येह । देश वचनिका मय धरि नेह ॥
पांचों पढो पढावो सुनो । आतम हित कूं नीके मुनो ॥ ८ ॥
जो प्रमादवस तैं कछु यहां । भोलपने से मैंने कहा ॥
सो सब मूलग्रन्थ अनुसार । करियो बुधजन सुष्ठू विचार ॥ ९ ॥
उनवीस शत ठारह सार । सावण शुदि दशमी गुरुवार ॥
पूरण भई वचनिका येह । बांचो पढो सुनो धरि नेह ॥ १० ॥

दोहा—मंगलमय मंगल करण,वीतराग चिद्रूप ॥ मन वच तनकरि ध्यावते,होहे त्रिभुवन भूप ॥ ११ ॥

॥ ॐ नमः सिद्धेभ्यः ॥

# अथ श्रीसुकुमालचरित्र भाषा।

(सकल कीर्ति आचार्य्यकृत)

## मंगलाचरण।

**नमः श्रीविश्वनाथाय, पञ्चकल्याणभागिने।**
**महते वर्द्धमानाय, नित्यानंदगुणाब्धये॥**

(मंगलाचरण का खुलासा अर्थ)

मैं जो सकल कीर्ति नामा आचार्य्य हूं सो श्रीवर्द्धमान तीर्थंकर के ताईं नमस्कार करूं ह
कैसे हैं श्रीवर्द्धमान तीर्थंकर श्रीविश्वनाथाय कहिये शोभायमान तीन लोक के स्वामी हैं अथवा
स्थावर जंगम सकल जीवों के ईश्वर हैं और पंच कल्याणभागिने—कहिये गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान
और निर्वाण ऐसे पचकल्याणक विषे जिनको इंद्रादिक देव सेवे हैं, महते कहिये सबों के पज्य हैं

अथवा चतुर्विध संघ विषे महान श्रेष्ठ हैं, और नित्यानंदगुणाश्रये–कहिये शाश्वते आनंदरूप जे अनतदर्शन, अनंतज्ञान, अनंतसुख, अनंतवीर्य, आदि अनन्तानन्त गुण उनके समुद्र हैं ॥

भावार्थ–तीन भुवनकेस्वामी,पचकल्याणककेनायक,अनंत गुणोंके समुद्र,जोअंतिम तीर्थंकर श्रीवर्द्धमान कर प्रकाश्या हुआ जो सत्यार्थ धर्म,सो कैसा है वह धर्म तीन जगतकी लक्ष्मी,और सुखकी खान,और इस पंचमकाल विषे मुनि आर्यिका श्रावक श्राविकाओंकर आचरणकिया हुआ प्रवर्त्ते है,और पंचमकालके अंत पर्यंत रहेगा॥ और जिन्हो ने वचन रूप किरणों कर सर्वथा एकांत मतरूप जो अज्ञान सोई भया अंधकार का समूह उसे मूल से उच्छेद कर भव्य जीवों को मोक्षकी प्राप्ति के अर्थ रत्नत्रय रूप मुक्ति का मार्ग प्रकट दिखाया,और श्री कहिये शोभायमान सम्यग्ज्ञानकी वृद्धिसे देवों ने जिनका वर्द्धमान नाम प्रसिद्ध किया, और अंतरंग विषे क्रोधादिक वैरियों के जीतने से वीर अथवा महावीर ऐसा नाम पाया, और स्वयं कहिये परोपदेश विना आपही आप सत्यार्थ मार्ग को जाना, इससे सन्मति ऐसा नाम कहाया, इस प्रकार वर्द्धमान, वीर, महावीर,सन्मति इन चार नामके धारक, धर्म रूप चक्रवर्तिपद के नायक,त्रिजगत पूज्य अंतिम तीर्थंकरको मैं नमस्कारकरूं हूं,और जो भगवान् शुक्लध्यान रूप खड्गकर वरजोरी से घाति कर्म रूप वैरी को नाश कर लोकालोक प्रकाशक केवल ज्ञान को पाय चतुर्थ काल की आदि विषे भोले भव्य पुरुषों के कल्याण की सिद्धि के अर्थ मुनि श्रावक के भेद कर दो प्रकार

धर्म दिव्य ध्वनिकर उपदेशा ऐसा जो प्रथम तीर्थंकर श्रीवृषभदेव उसे नमस्कार करूं हूं, सो कैसा है वह धर्म ? स्वर्ग मुक्तिके सुख का दाता है, और अजितनाथ को आदि दे पार्श्वनाथ पर्यंत जे अवशेष बाईस तीर्थंकर हैं उनके चरण कमलों का सेवन करूं हूं, काहे के अर्थ ? तिन के अनत ज्ञानादि गुणों की प्राप्ति के अर्थ, कैसे हैं वह २२ तीर्थंकर ? सर्व भव्य जीवों के हित विषे उद्यमी हैं, और इंद्र धरणेंद्र चक्रवर्त्यादिक कर वंदनीक पूजनीक अनंत गुणों के समुद्र हैं, और संसार से भयभीत जे भव्य जीव उनका शरण आधार हैं, और सर्व मंगल के कर्त्ता लोक विषे सर्वोत्तम हैं, और पूर्व पश्चिम विदेह विषे विद्यमान सीमंधरादि वीस तीर्थंकरोंके चरण कमलोंको मैं अपने हृदय विषे स्थापन करूं हूं, सो कैसे हैं वह भव्य जीवोंके मोक्ष सुखके अर्थ सत्यार्थ मार्ग को प्रवर्त्तावें हैं और अनंत गुणोंके समुद्र दिव्य ध्वनि कर मनुष्यों को तथा तिर्यंचों को संबोधे हैं, और त्रिकाल गोचर जे अनंत केवली हुए, आगे अनंतानंत होवेंगे, और वर्तमान विषे प्रवर्त्ते हैं, उन सर्व को स्तवू हूं, वंदूं हूं, नमस्कार करूं हूं, काहे के अर्थ सारभूत आत्मज्ञानकी सिद्धि के अर्थ, और जो महान ध्यान रूप खड्ग कर कर्म नो कर्म रूप वैरियों का नाश कर, सम्यक्त्वादि अष्ट गुणों कर सहित, और जिन्होंने मुक्ति रूप साम्राज्य पद अंगीकार किया, और लोक शिखर पर है आवास जिन का, इंद्र नरेंद्र नागेंद्रों कर वंदनीक, ऐसे अनंत सिद्धपरमेष्ठीको सिद्ध गति कीप्राप्तिके अर्थ सदाकाल नमस्कार करूं हूं, और जो छत्तीस गुणोंकर सहित

और संसार समुद्र विषे भव्य जीवों के तारने को जहाज समान और परम उत्कृष्ट पंचाचार को
मोक्ष के अर्थ आप आचरण करे हैं, और विनयवान शिष्यों को आचरण करावे हैं, ऐसे आचार्य
परमेष्ठी को पंचाचार की सिद्धि के अर्थ मैं नमस्कार करूं हूं, कैसे हैं आचार्य परमेष्ठी? विना हेतु
सकल जीवों के उपकार करन हारे हैं, और जे ग्यारह अंग चौदह पूर्व रूप शास्त्र समुद्र को आप पार
भये, और अन्य योगीश्वरोंको पारकरण हारे हैं ऐसे उपाध्याय परमेष्ठीके चरणारविंद को समस्त श्रुत
के लाभ के अर्थ और निर्वाण पद की प्राप्ति के अर्थ नमस्कार करूं हूं, कैसे हैं उपाध्याय परमेष्ठी ?
त्रिकालदर्शिनी प्रज्ञा जो बुद्धि सोई भया जहाज उसका है आश्रय जिनके, और सम्यग्दर्शन
ज्ञान चारित्रमय अमौलिक धन उसके ईश्वर, और जो शीत काल विषे नदियों के तट पर, ग्रीष्म विषे
पर्वत के शिखर ऊपर, और वर्षा काल में वृक्षों के नीचे, ध्यान धरते महान घोरवीर तप के धारण
धर्म शुक्ल ध्यान कर निरंतर मोक्ष का साधन करते पर्वतों की गुफा विषे, दुर्गम स्थान विषे, वा
निर्जन बन विषे, सिंह समान निर्भय तिष्ठे हैं, ऐसे जो सर्व साधु परमेष्ठी उनको मैं नमस्कार करूं हूं,
कैसे हैं वह साधु परमेष्ठी निरंतर आत्म हित विषे विद्यमान हैं, सो ऐसे यह पंचपरम गुरु ज्ञानी जनों
कर वंदनीक स्तुति करने योग्य इस शास्त्र के आरंभ के सिद्धिके अर्थ मुझको अपने उत्कृष्ट गुण देवो,
और जो महान कवितादि गुणोंकर परिपूर्ण, द्वादशांग श्रुत समुद्रके पार को प्राप्त भये, ऐसे जे गौतमादि

गणधर उन का आत्मीक बुद्धि के अर्थ ध्यान करूं हूं, कैसे हैं वह ध्येय कहिये ध्यायवे योग्य हैं, और जिनके प्रसाद कर काव्यों की रचना करने विषे समर्थ मेरी बुद्धि अति निर्मल भई, और चारित्र के आचरण विषे पवित्र भई प्रवीण भई ऐसी जिनेंद्र भगवान् के मुख कमल विषे निवास करने वाली जिनबाणी उसे मैं स्तवूं हूं, वंदूं हूं, नमस्कार करूं हूं, कैसी है वह जिनवाणी तीन जगतके जीवों को माता समान उपकार करनहारी है, और तत्त्वों के समस्त अर्थों की दिखावनहारी है, जिनेंद्र भगवान् की दिव्य ध्वनि से अर्थ रूप ग्रहण कर गणधर देवों ने जिन की अंग, पूर्व और प्रकीर्णक रूप रचना करी है, और प्रत्येक बुद्धि ऋद्धि के धारक योगीश्वरों कर श्रुत केवलियों कर धारण किये जे सर्व अर्थ उनके प्रकाशक और जिनेंद्र भगवान् कर कहे सांचे अर्थ तिन को ज्ञानादि गुण की प्राप्ति के अर्थ नमस्कार करूं हूं ॥ इस भांति अरहंत, सिद्ध, और केवली के भाषे द्वादशांग सिद्धांत, और आचार्य उपाध्याय सर्वसाधु गणधर श्रुतकेवली आदि जे परम गुरु, इनको मंगल के अर्थि मैंने नमस्कार किया. स्तवन किया, प्रार्थना करी, कैसे हैं पंचपरमगुरु ? सर्व मंगलों के कर्त्ता और अपमंगलों के विनाशक हैं सो वह सर्व मंगल करो और मल जो पाप उसका नाश करो समस्त विघ्नों को दूर करो और शास्त्र के प्रारंभ की पूर्णता करो इष्ट की सिद्धि करो ॥

(यहां आचार्यने निर्विघ्न शास्त्रकी समाप्तिके अर्थ आदि विषे मंगलाचरण रूप नमस्कार किया है)

## अब श्री महामुनि सुकुमाल को नमस्कार करे हैं।

अब मैं श्री महामुनि सुकुमाल का चरित्र वर्णन करने से प्रथम श्री सुकुमाल महामुनि को मन वचन काय कर नमस्कार करूं हूं, किस लिये नमस्कार करू हूं ? जो शक्ति सुकुमाल मुनि विषे भई सोई शक्ति कहिए सामर्थ्य मेरे विषे भी प्रकट होहु, इसलिये मैं श्री महामुनि सुकुमाल स्वामी को नमस्कार करूं हूं कैसे हैं। श्री महामुनि सुकुमाल महाधीर हैं और कामदेव समान मनोज्ञ रूपके धारक महापराक्रमी महा उत्तम वैश्य कुल विषे उत्पन्न भये और महा लक्ष्मी कर शोभायमान जगत विषे मानने योग्य महासाहसी और महाघोर उपसर्ग के जीतन हारे क्षायिक सम्यक्त्व आदि अनेक गुणों के समुद्र हैं और सुकुमाल वैश्य कुल रूप आकाश विषे सूर्यसमान उद्योतकारी भये और शिरसके फूलसमान अत्यंत कोमल है अंग कहिये शरीर जिनका महाघोर उपसर्गों के सहने को वज्रसमान अतिअभेद्य और इंद्रसमान दिव्य भोगों के भोगने वाले, सुख रूप समुद्रके मध्य प्राप्त भये और योग जो ध्यान उससे दुर्निवार सकल परीषहों के जीतनहारे स्यालनीकृत घोरउपसर्ग तीन दिनपर्यंत सहकर श्रीसुकुमाल मुनि समभावों से प्राण त्याग कर सर्वार्थसिद्धि को प्राप्त भये ऐसे जो सुकुमालमुनि मैं उनका चरित्र कहूंगा और इसही चरित्र

के कहने कर सूर्यमित्र महामुनिके सिद्धांतों के पठनादिकों का जो फल प्रगट भया वह भी कहूंगा और इस ही ग्रथके मध्य अग्निभूत वायुभूत आदि बहुत महान पुरुषोंकी जो शुभ कथा हैं वह भी वर्णन करूंगा इत्यादिक श्रेष्ठ और प्रवीण महापुरुषोंके समूह कर परिपूर्ण जो यह चरित्र इसके सुनने कर बुद्धिवान पुरुषों के श्रुति का अभ्यास आदि अर्थका चितवन और धर्मविषे धर्मका फल विषे प्रीति, संसार देह भोगों विषे उदासीनता आदि अनेक गुण बृद्धिको प्राप्त होय हैं और पाप कर्म सहित रागद्वेषआदि सकल दोषों का निराकरण होय है, हे कल्याण के अर्थी भव्य जीवहो, तुम इस चरित्र को श्रेष्ठफल पूर्वोक्तप्रकार जान इस चरित्रको सुनों मैं आगमके अनुसार तुमको कहूं हूं ॥

# अथ ग्रन्थ प्रारम्भः

## १ प्रथम अधिकार

(नागश्री को धर्मलाभ)

अथानंतर–असंख्यात द्वीपसमुद्रों के मध्यविषे जबूवृक्षकर चिन्हित सार्थक नामको धारण करता हुआ जंबूनामा जंबूद्वीप शोभे है कैसा है जम्बूद्वीप लाख योजनका है विस्तार जिसका और लवण समुद्ररूप वस्त्र कर वेष्टित मानो चक्रवर्ती है, कैसा है जंबू द्वीप और कैसा है चक्रवर्ती ? द्वीप विषे तो अनेकदेव अनेक उत्तम पुरुष और समस्त विद्याधर सेवे हैं, और चक्रवर्ति को छह खंड निवासी देव और महा मंडलेश्वर आदि अनेक उत्तम पुरुष सेवे हैं और द्वीप विषे तो अनेक नदी पर्वत गहन देश वन आदि दुर्गम स्थान हैं और चक्रवर्त्ती अनेक नदी पर्वत देश गढ़ इनका नायक है, तिस द्वीपविषे लाख योजन ऊंचा और षोडश जिन मंदिरों कर महा रमणीक, सुदर्शननामा मेरु इंद्र समान शोभे हैं मेरु तो जल कर भरे सरोवर और गरुड आदि

पक्षी, तिन कर शोभायमान और इन्द्र अनेक अप्सरा अनेक देवों कर मंडित है, और मेरु तो ध्यान में लवलीन जे चारणमुनि तिन कर सेवनीक है, और इंद्र चारण गंधर्व आदि अनेक गुणीजन, तिन कर सेवनीक है, तिस मेरु की दक्षिण दिशा विषे पांच सै छब्बीस योजन छह कला के विस्तार कहिये दक्षिण उत्तर चौडा भरतक्षेत्र है, सो कैसा है भरतक्षेत्र ? धर्म और सुख इनकी खान है, और खेचर कहिये विद्याधर, भूचर कहिये भूमिगोचरी, और अमर कहिये देव, तिन कर भरा है, और अनेक धर्मात्मा पुरुषों कर भरा है, मानो धर्मका निवासही है, तिस भरतखड के मध्य आर्य खंड है, कैसा है ? अर्हंत कहिये तीर्थंकर, वा सामान्य केवली, और चक्री कहिये नवनिधि चौदह रत्न षट्खंडधरा का मालिक चक्रवर्त्ती, और आदि शब्दसे बलभद्र, नारायण, प्रतिनारायण, त्रेसट श्लाका पुरुष, चौवीस कामदेव, इत्यादिकों कर भूषित है और धर्मात्मा पुरुषों के स्वर्ग और मोक्षके साधनका आदिहेतु कहिये मूल कारण है ॥ भावार्थ–आर्य खंड विषे उत्तम कुल विषे जन्म पाये विना अन्य क्षेत्रों से मोक्षका लाभ नाहीं, तिस आर्यखंड के मध्य नाभि समान अंगनामा देश शोभे है, कैसा है ? जिस के चार दरवाजे होय सो तो पुर, और पत्तन कहिये जिस विषे रत्नादिककी खानि होय, और जिस के एक ओर नदीका बेट होवें, एक ओर पर्वत का बेट होवे, बीचमें शहर बसे, उस की बेट संज्ञा है, और अद्रि कहिये पर्वत, बन, अनेक बाग, और जिस

के चारों तरफ कांटों की वाडि होय उस की गाम संज्ञा है, इत्यादिकों कर, पूरित कहिये भरा है, और तेरह प्रकार चारित्र के धारक महामुनि, धर्मात्मा, क्षुल्लक श्रावक, और असंयमी सम्यक्ती गृहस्थ श्रावक, इन कर निरंतर शोभायमान है, उस देश विषे चंपापुरी नगरी ऊंचा कोट, ऊंचे दरवाजे, और चारों ओर अगाध खाई कर अयोध्या समान शोभे है, और धर्मात्मा सम्यग्दृष्टि श्रावक और धर्मात्मा शूरवीर सुभटों कर भरी है, और अनेक जिन मंदिरों विषे उत्साह शास्वते होय हैं, भव्य जीव स्वाध्याय, पूजन, गान नृत्यादि कर पुण्यका उपार्जन करें हैं, उस पुरीका सूर्य समान प्रतापी, धर्मात्मा, पुण्यवान, ज्ञानी, अति चतुर चंद्रवाहन नामा राजा, उस के लक्ष्मीमती नामा राणी, प्राणों से भी अति प्यारी शुभ लक्षणों कर परिपूर्ण साक्षात् लक्ष्मी समान होती भई और उस राजा के जिनमत से पराङ्मुख, खोटे, शास्त्रों का ज्ञाता मिथ्यामद कर उद्धत, अतिरौद्र, नाग शर्मनामा पुरोहित होता भया, उसके सौभाग्य की खानि त्रिदेवीनामा ब्राह्मणी स्त्री भई, उनके साक्षात् लक्ष्मीसमान नागश्रीनामा पुत्री विवेक, रूप, सौभाग्यकर शोभायमान और ज्ञान, विज्ञान आदि गुणों कर शोभायमान, देवांगना समान शोभा को धरती भई एक दिन नागश्री ब्राह्मणों की कन्याओं सहित नगरके बाहर नागके मंदिर मूढ़ बुद्धि कर पुण्यकी प्राप्ति के अर्थ नाग के पूजने को गई थी, कैसी है नागश्री ? शुभकर्मकी करणहारी क्रीडा में है उत्साह जिसके तहां पुण्य

के उदय कर सूर्यमित्र, अग्नि भूत हैं नाम जिनके ऐसे दोय मुनि देखे, कैसे हैं, मुनि ? पुण्य कर्म के कारण हैं,और शुभ लक्षणों कर संयुक्त, और सत्पुरुषों को निर्मल धर्मोपदेश के दायक, अनेक ऋद्धि कर मंडित, महाप्रवीण, द्वादशांग श्रुतसमुद्रके पारगामी, और सब जीवों के हित विषे उद्यमी और रत्नत्रय रूपही है धन जिनके, ध्यान और अध्ययन जो जिन बाणी का पठन, उस विषे सावधान है, शुद्ध प्राशुक शिलापर पद्मासन तिष्ठे हैं मुनियों के समीप जाकर मस्तक नवाय मुनि के चरणारविंद को नमस्कार कर भोलेपने से मुनियो के समीप बैठी. सूर्यमित्र मुनि नागश्री की आगामी शुभगति होनी जान और उसके पूर्वभवों को जान कर कोमल बाणी कर कहते भये, हे पुत्री तू गृहस्थ का धर्म अंगीकार कर, कैसा है धर्म ? स्वर्गनिवास को आंगण समान है ॥

भावार्थ-धर्मके प्रसाद से स्वर्ग की प्राप्ति तो बिना उपाय ही होय है, धर्म के सेवन कर इस भव विषे और परभव विषे मनोवांछित सुख उपजे है, इस धर्म के प्रसाद कर तीनलोक संबंधी इंद्र, नरेंद्र, नागेन्द्र के सुख होय हैं, धर्मात्मा जीवो के सैकडों मनोरथ बिना यत्न स्वयमेव ही सिद्ध होय हैं, मदिरा मांस और मधु कहिये शहत इन का त्याग कर और जूवा आदि सप्तव्यसनों का त्याग कर, और जीवों की दया करनी, सांच वचन बोलना, चोरी का त्याग करना, शीलव्रत पालना, और परिग्रह प्रमाणीक राखना, इन पंच अणुव्रत

के आचरण कर गृहस्थ का धर्म होय है, इस से व्रती धर्मात्मा जीव धर्म के फल कर देव लोक को प्राप्त होय हैं और यह आत्मा अव्रती पाप के उदय कर नरकगति तिर्यंचगति को प्राप्त होय है, इस भांति जान जे सुखके अभिलाषी जीव हैं उन को बारह अविरति कामचेष्टा, पांचों इंद्रियों के विषय, और खोटे आचरण, इनका त्याग कर सांचेव्रत ग्रहण करने योग्य हैं, यह वचन मुनि के सुन नागश्री बोली हे तात! सुखके अभिलाषी जीव जिनव्रतों को धर्म के अर्थ आचरण करे हैं वह व्रत कौनसे हैं सो मुझे कहो तब सूर्यमित्र मुनिराज बोले, हे पुत्री, व्रतों का किंचित् स्वरूप कहूं हूं सो तू आत्महित के अर्थि सुन, सकल त्रसजीवों को मन वचन काय कर चित्त विषे निज समान धारण कर, सब जीवों के हितकारी प्रथमही अहिंसा अणुव्रत ग्रहण करना, जैसे सुख के अर्थि शुभ क्रिया का जो आचरण सोयश का करनहारा होय है, तैसे समस्त जीवों को अभयदान का दायक ऐसा जो अहिंसा अणुव्रत सो समस्त व्रतों का मूलकारण है॥

भावार्थ–एक दया बिना सकल क्रिया आचरण और व्रतों का धारण करना निष्फल है, क्योंकि तीन लोककी राज्य संपदा से भी समस्त जीवों को अपना अपना जीतव्य अत्यंत प्रिय है॥

भावार्थ–प्राणों का वियोग भये पीछे तीन लोककी संपदा कौन भोगवेगा? इस लिये हे पुत्रि, आदि विषे अहिंसा अणुव्रत प्रधान है, और इस अहिंसा अणुव्रतविषे ही व्रतों की रक्षा के अर्थि

वडका वडवाला, पीपल की गोल, ऊमर, कठूमर, और पाकर फल इन पंच उदंबरों कर सहित मदिरा मांस और मधु कहिये शहत, यह ज्ञानी जीवों को विष समान जान त्याग करने योग्य हैं, सो श्रावक के यही आठ मूल गुण हैं, और मदिरा मांस शहत और पंच उदंबर इनके भक्षण विषे लपटी जे जीव हैं, उनके दया रूप बुद्धि का तो लेश भी नहीं है, और दया रूप बुद्धि बिना समस्त जीवों की दया है मूल जिस में ऐसा जो दया मई धर्म उसका विचार कैसे होय ॥

भावार्थ–जिसके अंतरंग विषे दया होगी सोई पुरुष जीवोंकी रक्षा करेगा, और पापी निर्दयी है सो जीवों की रक्षा कैसे करेगा ? और ज्ञानी जीवों को जूवा आदि सात व्यसन शीघ्र ही त्याग करने योग्य हैं, कैसे हैं सात व्यसन ? सकल पापों की तो खानि है, और नरक के मार्गके दिखाने हारे हैं, इन व्यसनों के त्याग से ही जीवों को लाभ होय है, सोई नाटक समयसार विषे कहा है,

दोहा–जुवा खेलन मांसमद, वेश्या विसन शिकार।
चोरी पर रमणी रमण, सातो विसन निवार ॥

जब व्यसनासक्त जीवोंके दया और सांच आदिगुण कभी भी नहीं होंय तो दया और सांच

बिना मनुष्यों के अहिंसादिक व्रत और उत्तम क्षमादिक धर्म कैसे उत्पन्न होंय ? जैसे जूवा आदि सप्तव्यसनका त्याग किया तैसेही धर्मात्मा पुरुषों को अहिंसा व्रतकी विशुद्धता के अर्थ सकल जगत् विषे निंदनीक जो रात्रि भोजन तिसका भी त्याग करना योग्य है, जो अपने प्राणों का त्याग होय तो भला ही हो, परन्तु प्राणियों की रक्षा वास्ते रात्री भोजन तो कदाचित् भी नहीं करना क्योंकि जे अज्ञानी जीव रात्रि विषे भोजन करे हैं उनके त्रस जीवों की राशिके भक्षण से मांस भक्षण का त्याग कैसे होय ? और दयाव्रत भी कहां से पले ?

भावार्थ–जिसने रात्रि भोजन किया उसने तो मांस ही भक्षण किया, देखो अन्यमत विषे भी ऐसा कहा है, "कि रात्रि विषे अन्न तो मांस समान है, और जल रुधिर समान है" इस लिये अहिंसादि व्रतों की रक्षा के अर्थ रात्रि भोजन का त्याग अवश्य ही करना और अनंतानंत जीवों के पुंज ऐसे जे अदरक आदिलेय कंद उनका औषधि के निमित्त भी ग्रहण नहीं करना कैसे हैं जमीकंद ? समस्त जगत् विषे निंदनीक हैं, और मूलीआदिक का भी भक्षण नहीं करना यह भी अनेक जीवराशि के पुंज हैं, और जे जीव रसना इंद्रियके विषय के लोलुपी अनंतकाय जे अद-रक आदि कंदमूल तिनको भक्षण करेहैं उन जीवों के अनंतानंत जीवराशि के भक्षण से दयामयी धर्म कहां है ? हे पुत्रि, अथाणा और बोरआदि फल और नवनीत कहिये लूण्यां घृत (मक्खन)

इत्यादिक जे हैं ते कीड़े लट आदि त्रस जीवों कर भरे हैं महानिंद्य हैं, यह ज्ञानी जीवों के भक्षण योग्य नहीं हैं, सोई समयसार नाटक में कहा है ॥

कवित्त—बोरा घोलबड़ा निशिभोजन बहुवीजा बैंगन संधान।
बड पीपल उमर कठूमर पाकरफल जो होय अजान॥
कंदमूल माटी विष आमिष मधु माखन अरु मदिरा पान।
फल अतितुच्छ तुषारचलित रस ये जिनमत बाइस अखान॥

और असंख्यात बादर सूक्ष्म जीवों की हिंसा का कारण अनछाणा जल धर्मात्मा जीवोंको कभी भी पीने योग्य नहीं है, कैसा है अनछाणा जल ? बहुत दुःख और पाप तिनका आकार कहिये खानि है, सोई प्रश्नोत्तर श्रावकाचार में कहा है ॥

चौपाई—बिन छानो अंजुलि जलपान। इक घटतैं कीनो जिन न्हान॥
ता अघका हमको नहिं ग्यान। जानत हैं केवलि भगवान॥

इत्यादि पूर्वे कहे और बैंगण, मतीरा, (तरबूज) कोहला (मीठा कद्दू) (कांसीफल) आदि बडे

फल असंख्यात त्रसजीवों की हिंसाके कारण हैं सो धर्मात्मा जीवों को अहिंसाव्रत की रक्षाके वास्ते भक्षण करने योग्य नहीं हैं, अणुव्रती धर्मात्मा पुरुष हितकारी, प्रामाणिक सारभूत, पुण्य के मूल परजीवों के श्रवणों को अति मिष्ट, और धर्मकारक ऐसे सत्य वचन बोलें, और सत्पुरुषों कर निंदनीक ऐसा असत्य वचन नहीं बोलें, सत्यवचन के बोलनेसे सत्पुरुषों की कीर्ति लोक विषे फैले है, और तीनलोक की लक्ष्मी स्वयमेव प्राप्त होयहै, और विवेक काहये भेद विज्ञान तिसकर भली बुद्धि का प्रकाश होय है, और सकल लोक विषे वचनकी प्रमाणता होय है, और झूठ वचन के बोलने से बुद्धि का नाश होय है, अपयश फैले है, और सर्व जीवों के अविश्वासका पात्र होय है, और राजादिकों से होठ, पांव, नाक, कान, आदि का छेद रूप दंड पावे है, और अचौर्यव्रत की रक्षा के अर्थ बिना दी हुई और मार्ग में पडी भूली जाती रही पराई वस्तु को काला नाग समान जान ग्रहण नहीं करनी, हे पुत्रि परद्रव्य के चुराने से चोर जे हैं, वह इस भव विषे तो वध, बंधन, कर्ण नाशिका छेदनादिक दुःख पावे हैं, और पाप कर्मके उदय से परभवविषे नरकादि गति के असह्य दुःख भोगवे हैं ॥ भावार्थ–माता, पिता, पुत्र, स्त्री, बहिन, भाई, सज्जन, परिजन, नौकर आदि कोई भी चोर के सहाई नहीं होय हैं, चोर अकेलाही इस लोक परलोक संबंधी दुःख भोगवे हैं, अब चौथा अणुव्रत ब्रह्मचर्य का पालनवाला अपनी विवाहिता स्त्रीबिना समस्त परस्त्रियों को मन, वचन, काय

कृत, कारित, अनुमोदनाकी शुद्धता कर माता, बहिन पुत्री समान देखे है, और कुशील, परस्त्री लंपट पुरुष इस भव विषे तो वध बधन पीलन हस्त कर्ण नाशिकादि छेदन और धनका क्षय आदि दुःखोंको प्राप्त होय है और परभव विषे सातवें नरक जावे है, परिग्रह प्रमाण नामा पंचम अणुव्रत की प्राप्ति के अर्थ लोभरूप वैरीका नाश कर ज्ञानी जीवों ने क्षेत्रआदि दश प्रकार बाह्य परिग्रह की थोड़ी संख्या राखनी। भावार्थ--जितने परिग्रहसे अपना धर्म सधे,और परिणामों में आकुलता नहीं होय, ममत्व का अभाव होय उतनी तो अंगीकार करे,और अव शेष परिग्रहका परित्याग करे,हे पुत्रि,कहे जे यह पंच अणुव्रत उनको धर्म और सुखके अर्थ तू अंगीकार कर, ग्रहण कर, कैसे हैं,यह पंच अणुव्रत? इस पर्याय में तो देवलोक संबंधी सुखों के साधक हैं और परंपराय निर्वाण सुखके साधक हैं सो जे सम्यग्दृष्टि ज्ञानी पुरुष शोभायमान हैं वह सुख और गुणों के भंडार ऐसे जे पंच अणुव्रत तिन को मन, बचन काय की शुद्धता कर पाले हैं वह भव्य जीव अच्युत स्वर्गपर्यंत अनुपम सुखों को भोग कर निरंतर निराकुल सुखों की खानि जो पंचमगति कहिये निर्वाण उसको प्राप्त होय हैं॥

हे ज्ञानी पुरुष हो! इस भांति जान कर सारभूत परमोत्कृष्ट स्वर्गमोक्ष संबंधी सुखके कारण और जिनेंद्र भगवान कर कहे ऐसे पंच अणुव्रत तिनको सदाकाल आचरण करो, और धर्मरूप वृक्षके मूल-समान और तीन लोक संबंधी सारभूत सुखों के देनहारे ऐसे पंच अणुव्रतों के आचरण विना क्षणभंगुर

अपनी आयुविषे एक घड़ी मात्र भी अपने हित के अर्थी पुरुषों ने वृथा नहीं गुमावनी ॥

भावार्थ–आयु तो क्षणभंगुर है, इस लिये व्रत धारण कर आयु को व्यतीत करे, तो मनुष्यभव सफल होय देवलोकके सुखपाय कर्मों का क्षय कर निर्वाण को प्राप्त होय ॥

सो ये व्रतधारण कर मनुष्य पर्याय सफल करनी फिर यह अवसर मिलने का नहीं ऐसा उपदेश है ॥

इति श्रीसकलकीर्ति आचार्यविरचित सुकुमाल चरित्र संस्कृत ग्रंथकी देशभाषामय वचनिका विषे नागश्रीके धर्म को लाभ वर्णन नाम प्रथम सर्ग समाप्त भया ॥

# २ दूसरा अध्याय

( अणुव्रतों के विरुद्ध (वरखिलाफ) पापों की कथायें )

**चौपाई–जे देहैं सांचो उपदेश। तिहुजगजन बंधव परमेश॥**
**ते सव साधु अमल गुणगेह। देहु मोहि निज गुणधर नेह॥**

अथानंतर–सो नागशर्म ब्राह्मण की पुत्री नागश्री, सूर्यमित्रमुनि के चरणारविंद को नमस्कार कर, मुनिके उपदेश से सम्यग्दर्शन सहित श्रावक धर्म संबंधी पंच अणुव्रतों को अंगीकार करती भई, व्रतोंको ग्रहण कर नागश्री अपने घर जानेको सन्मुख भई, तब अवधि ज्ञानके बल से शुभाशुभ होनहारके जानने हारे ऐसे सूर्यमित्र मुनि नागश्रीको ऐसी शिक्षा देते भये, कि हे पुत्रि, यदि तेरा पिता बलात्कार सवथा व्रतों को छुडावेगा तौ भी मत छोडियो, कैसे हैं व्रत? देवों को भी दुर्लभ हैं॥

भावार्थ–देवों के किसी काल में भी व्रतों का ग्रहण होय नहीं सम्यग्दृष्टि जीवों के निरंतर यह विचार रहे है, कि हमारे देव पर्याय की थिति कब पूर्ण होवगी तब हम मनुष्य पर्याय पाय पंच

महाव्रत अथवा अणुव्रतों को धारें, यहां तो अव्रत संबंधी महान् घोर दुःख है, अथवा चार गति संबंधी चोरासी लाख योनि विषे भ्रमते देवों के सुख तो अनंतवार भोगे, और सम्यग्दर्शन सहित व्रतों का धारण एक वार भी नहीं भया, सो व्रतों का पावना महान दुर्लभ है जिस से व्रत धर्म के आचरण करने कर ज्ञानी जीवों के स्वर्ग मोक्ष की संपदा, और लोक विषे मान्यपणा, और निर्मल यश आदि मनोवांछित सुख पाइए हैं, और व्रत भंग संबंधी अति पाप के उदय कर अधम नीच मनुष्य इस भव विषे तो निंदा, क्लेश, आपदा को भोगे हैं, और परभव विषे नरक निगोद आदि दुर्गतिको प्राप्त होयहैं, हे पुत्रि ! जो तू पिता के हठ से व्रतों के धारण करने को असमर्थ होय तो यहां आय के व्रत मुझ को वापिस दे जाना मुझ को सौंपे बगैर अन्यथा व्रतों को मत छोड देना, नागश्री ने कहा, हे तात ! समस्त जीवों को हितकारी जे तुम्हारे बचन उनके अनुसार ही करूंगी। ऐसे कह मुनियों के चरणारविंद को नमस्कार कर अपने घर कों गमन किया। और वह जो ब्राह्मणों की पुत्री नागश्री के साथ नाग पूजने को आई थी सो नागश्री ने जब व्रत ग्रहण कर गमन किया तब उस के पहले शीघ्र ही जाय कर इस भांति निंद्य वचन कहे, हे नागशर्म, तेरी पुत्री नागश्री न दिगंबर मुनि के चरणारविन्द को नमस्कार कर उनके पास कितनेक जैनके व्रत अंगीकार किये हैं, सो उन कन्याओं के वचन सुनने मात्रसे ही क्रोध रूप अग्नि कर प्रज्वलित भया है मन जिसका ऐसा होकर नागशर्म ब्राह्मण व्रत ग्रहण कर अपने

घर आई जो नागश्री उसे ऐसे दुर्वचन कहता भया । हे पुत्रि तैंने बुद्धि कर दिगंबर मुनि को नमस्कार कर व्रतादि ग्रहण किया यह बड़ा विपरीत काम किया, अपने को तो यज्ञ कर्मादिक कर ये वेद विषे कहा और अपने कुलक्रम से आया ऐसा ब्राह्मणों का धर्म ही सदा अंगीकार करना योग्य है, हे भोरी, जीवों की दया है प्रधान जिस में ऐसा जिनेंद्र का भाषा धर्म तैं अंगीकार किया सो धर्म ब्राह्मणों के कुल विषे अयोग्य है जिनेंद्र का भाषा धर्म जैनी श्रावकों के ही करने योग्य है ब्राह्मणों को सर्वथा अंगीकार करना योग्य नहीं । इससे हे पुत्रि ! मेरे हठसे तिन व्रतों को तू छोंड दे यह व्रत स्वर्ग मोक्ष की प्राप्ति के अर्थ उस मुनि ही के करने योग्य हैं । हम ब्राह्मणों के कभी भी करने योग्य नहीं हैं । इस भाँति पिता के वचन सुन कर नागश्री बोली । हे तात ! अंगीकार किये जे व्रतादिक तिनको जे दुर्बुद्धि छोडे हैं उन का इसी भव विषे नीचपना निंद्यपना होय है, और महान् पाप कर्म का बंध होय है । और परभव विषे पाप के उदय से चिरकाल दुर्गति विषे भ्रमण होय है । इस से अंगीकार किये मुनि के दिये सारभूत और स्वर्ग मुक्ति के कारण ऐसे व्रतों को आत्मीक सुख की प्राप्ति के अर्थ कभी भी नहीं छोडूंगी । यह वचन सुन पापी नागशर्म महाक्रोध कर बोला, हे भोरी ! इन व्रतों को शीघ्र ही छोड़ दे, और जो नहीं छोड़ती तो मेरे घर से निकल जा । इस प्रकार पिता का खोटा हठ जान कर अत्यन्त दुखी होकर नागश्री बोली । हे तात ! व्रत ग्रहण कर जब मैं अपने घर को आने लगी

तब मुनि ने मुझे ऐसे कही थी, कि यदि तेरा पिता मेरे दिये व्रतों को छुड़ावेगा तो तू यहां आकर व्रतों को सौंप जाना। नागशर्म बोला ऐसे हो सहो। जो मुनि ने कही सोई करूंगा। ऐसे कह पुत्री को साथ लेकर मुनि की मुख से निंदा करता। दुर्वचन बोलता। व्रतों को सौंपने को घर से चला। नागशर्म के साथ जाती हुई नागश्री ने कोई जवान पुरुष को बन्धन से बांध मारने के अर्थ ले जाता देख पिता से पूछा। हे तात यह पुरुष कैसे बंधा है? और इस ने क्या अन्याय किया है? तब नागशर्म बोला। हे पुत्रि! मैं तो नहीं जानता यह कौन से अन्याय से बंधा है चलो कोतवाल से पूछें तब पुत्री सहित नागशर्म ब्राह्मण कोतवाल के समीप जाकर कोतवाल को पूछा। अहो कोतवाल! यह पुरुष कौनसा अपराध कर बंधन का दुःख भोग रहा है? कोतवाल बोला। इसही चंपापुरी विषे अठारह कोड दीनार का धनी देवदत्त सेठ तिस के समुद्रदत्ता नामा स्त्री। और वसुदत्त नामा एक ही यह पुत्र। जूवा आदि सप्त व्यसन का सेवन हारा सो आज धूर्तनामा जुवारिये से जूवा खेल शीघ्र ही लाख दीनार हारा। तब धूर्तनामा जुवारी हठथकी शीघ्रही इस दुरात्मा के निकट अपना जीता हुआ धन लक्ष दीनार मांगी तब इस निर्दयी वसुदत्तने क्रोधायमान होकर छुरी के प्रहारसे धूर्तनामा जुवारी को मारा। हे नागशर्म! इस वसुदत्त दुष्ट ने दो अपराध किये। प्रथम तो जूवा खेला दूसरे धूर्त नामा जुवारिये के प्राण हरे। तब राजा ने इस का सकल धन खोस कर मारने की आज्ञा दी है।

इस लिये यह वसुदत्त बंधन सें बंधा महा दुःख भोग रहा है। ऐसे कोतवाल के वचन सुन नागश्री बोली। हे तात! प्रत्यक्ष देख हिंसा के आचरण करने से इसी भव विषे यह बध कहिये प्राणों का घात, बंधन कहिये सांकल, बेड़ी जंजीरादिकों के तीक्ष्ण बंधन। और हाथ पांव कान नासिकादि का छेदन इत्यादि घोर दुःख पावे है और परभव विषे जो दुःख भोगेगा उस को कौन कह सके ? इस वास्ते मैंने मुनि के निकट हिंसा को त्याग कर अहिंसा व्रत ग्रहण किया है। सो इस व्रत को कैसे छोड़ूं कैसा है अहिंसा व्रत? तीन जगत विषे सारभूत जो इंद्र अहमिंद्र नरेंद्र आदि उच्चपद उनका देने वाला है। तब नागशर्म ब्राह्मण बोला। हे पुत्रि! एक यह अहिंसाव्रत तो रहने दे परन्तु बाकी के और व्रत सौंपने को तो मुनि के पास चलें तब आगे जाते कोई और स्थान विषे औंधे मुख लटकता कोई पुरुष देखा जिसके शरीर विषे सूलोंके प्रहार कर कोतवाल के किंकर मारते थे। तब नागश्री ने अपने पिता को पूछा। कि हे तात! यह पुरुष ऐसे महानघोर प्रचंड दुःखों को कैसे प्राप्त भया ? तब नागशर्म बोला। हे पुत्रि! एक वज्रवीर्य नामा राजा चतुरंग सेना सहित अंगदेश की सींव विषे आय मुकाम किया, और अपने इष्ट की सिद्धि के अर्थ जो वचनालाप विषे प्रवीण ऐसे विचक्षण अपने दूत को इस चंपापुरी के राजा चंद्रवाहन के समीप भेजा, सो दूत आय कर राजा को प्रणाम कर बिनती करता भया। कि हे राजन्! मेरे वचन सुनो, मेरा स्वामी राजा वज्रवीर्य कुशलक्षेम पूछ

तुम पर यह आज्ञा करे है कि मेरी सेवा करो, और यदि सेवा करनी तुझे मुनासिब नहीं है तो मुझ से युद्ध करो, और जो युद्ध करना भी तुझे कबूल नहीं तो सर्वस्व भंडार कर पूर्ण चंपापुर नगर देवो। यह वचन सुन राजा चंद्रवाहन बोला। रे दूत, जावो ! जावो !! आज ही रण भूमि विषे तेरे स्वामी का प्रताप देखने को तिष्ठू हूं। इस भांति कह कर दूत को विदा कर चतुरंग सेना सहित बलनामा सेनापति को वज्रवीर्य पर संग्राम के अर्थ पठाया सो बलनाम सेनापति प्रचंड पराक्रमी चंद्रवाहन राजा की आज्ञा से महान् चतुरंग सेना सहित जाय वज्रवीर्य नृप से भयानक संग्राम का आरंभ किया। कैसा है संग्राम ? कायर पुरुषों को भय का दायक है, वहां दोनों सेना का महा घोर संग्राम होता भया यह तक्षक नामा सुभट चंद्रवाहन का अंगरक्षक मरण के भय से भाग कर यहां आया और चंद्रवाहन नृप को ऐसे झूठे वचन कहे। हे देव, हे राजन् ! राजा वज्रवीर्य ने संग्राम विषे बलनामा सेनापति को हाथी घोड़े वस्त्र आदि समस्त वस्तु सहित पकड लिया है। यह वचन तक्षक नामा अंगरक्षक सुभट के सुन राजा हृदय विषे अत्यन्त खेद खिन्न भया। और उधर बलनामा चंद्रवाहन भूप के सेनापति ने महाघोर संग्राम विषे बलात्कार बरजोरी से वज्रवीर्य राजा को पकड़कर दृढ़ बंधनसे जकड़ बन्ध कर चंपापुर प्रति प्रयाण किया। उस अवसर विषे विजय कर आया जो सेनापति उस के वादित्रों के शब्द सुन और सेना के क्षोभ का आडंबर देख राजा ने यह जानी कि, वज्रवीर्य

राजा सेना सहित संग्राम करने को आया है । तब चंद्रवाहन नृप सेना को सजाय संग्राम के अर्थ उद्यमी भया । गढ़की रक्षा पर इतबारी बहुत सुभटों को राख और नगरके दरवाजे बंदकर आप हाथी पर सवार होय संग्राम के अर्थ सेनापति सहित नगर के बाहर तिष्ठा, बलनामा सेनापति चंद्रवाहन को खेद खिन्न स्वरूप देख आप अगाऊ आय राजा को प्रणाम कर नगर के द्वार खुलाये, उस पीछे भूपेंद्र सहित राजमंदिर आय चन्द्रवाहन को प्रणाम कर वज्रवीर्य सौंपा, तब राजा अत्यंत हर्षायमान होय सेनापति को बड़ी संपदा सहित नगर ग्राम दिये, और वज्रवीर्य को छोड़ वस्त्राभूषण दे अमृत समान मीठे वचनों से संतोष उपजाय उस को देशप्रति पठाया । हेपुत्री ! वज्रवीर्य नृप गये पीछे सुख से तिष्ठता राजा चंद्रवाहन इस तक्षकनाम सुभट ने पूर्व कहे जे झूठ वचन उन को चितार महान कोपायमान होय मारने को कोतवाल के तईं ऐसी दुष्कर आज्ञा दी है ॥

भावार्थ-इस सुभट ने झूठे वचन बोले इस से इस की ऐसी दशा भई है, यह वचन नागशर्म के मुख से सुन कर नागश्री बोली । हे तात ! जिस असत्य वचन कर इस ही भव विषे महा घोर दुःख पाइये है तो मैंने असत्य वचन बोलनेका त्याग और सत्यव्रत का अंगीकार योगीश्वर के पास किया है उस को मैं कैसे छोड़ूं ? कैसा है सत्यव्रत ? इस भव विषे तो पूजा, सत्कार, लोक विषे मान्यता, विश्वास यश, इत्यादि सुखों का कारण है, और पर भव विषे स्वर्ग मोक्ष का दाता है, सारभूत है, ऐसे नागश्री

के वचन सन कर नागशर्म पुरोहित बोला। हे पुत्रि ! यह सत्यव्रत भी रहने दे, परन्तु और बाकी के व्रत तो चल कर यता को सौंपें उस पीछे आगे जाते हुए एक और पुरुष सूली विषे परोया हुवा देख करुणाकर नागश्री ने अपने पिता से पूछा। हे तात ! यह पुरुष किस कारण से निग्रह योग्य भया है ? तब नागशर्म ब्राह्मण बोला। कि हे पुत्रि ! मुझे तो खबर नहीं चल कोतवाल से पूछें। इस भांति पुत्री को साथ ले कोतवाल के समीप जाय उस से पूछी। कि हे चंडकर्मन् ! इस पुरुष ने क्या अन्याय आचरण किया है ? तब नागशर्म के प्रश्न से कोतवाल बोला। इस ही चंपापुरी विषे महा धनवान वसुदत्तनामा राजश्रेष्ठी उस के वसुमती नामा सेठाणी उन के रूपादिक गुणों कर शोभायमान वसुकांता नामा पुत्री भई, एक दिन सर्प कर डसी वसुकांता महाविकराल विष कर व्याकुल मृतक समान मूर्छित भई, तब सेठ ने पुत्री को मरी हुई जान सज्जन परिजन सहित श्मसान भूमि विषे दग्ध करने को प्राप्त करी, वहां चिता विषे मेलने के अवसर विषे वसुकांता के पुण्य के उदय से कोई एक वणिक् पुत्र गरुडनाभि है नाम जिस का, रूपवान्, यौवनवान्, गरुड विद्या विषे महा प्रवीण नाना देशों विषे विहार करता वहां आया। वसुकांता को अति रूपवान देख, वसुदत्त सेठ को इस भांति कहता भया। हे श्रेष्ठिन् ! जो तू इस पुत्री को मुझे विवाह दे तो मैं वसुकांता को जिवाय दूं, तब गरुडनाभि का स्वरूप देख वसुदत्त सेठ उसे कहता भया। कि हे भद्र ! मैं अपनी पुत्री तुझे

परणाऊंगा,तू इसे शीघ्र ही जिवाय दे,तब गरुडनाभि बोला। इस रात्रि विषे तो हर्ष सहित बडे यत्न से चौकसी करो,प्रभात ही वसुकांता को मैं निर्विष कहिये विष रहित करूंगा। तब वसुदत्त सेठ हजार हजार दीनारों की चार पोटली बांध श्मसान विषे वसुकांता के विमान के समीप मेल कर चार सुभटों को बुला पुत्री की रक्षा के अर्थ कहता भया। कि हे सुभटो! तुम इस वसुकांता की बड़ी चौकसी और बहुत सावधानो से चार पहर रात्री पर्यंत रक्षा करो, प्रभात तुम को एक एक हजार दीनार दूंगा, इस में कछु भी संशय नहीं जानों इस भांति वह चारों सुभट हजार हजार दीनार के लोभ से वसुकांता के विमान की रक्षा करते रात्री विषे श्मसान में खडे रहे। और सेठ आदि समस्त जन आनंद से अपने अपने घर गये, दूसरे दिन प्रभात ही गरुडनाभि गारुडी ने शीघ्र आ कर मंत्र शक्ति के प्रयोगादि कर वसुकांता को विष रहित करी, तब वसुदत्त सेठ अति आनंद को प्राप्त हो कर अपनी पुत्री को विवाह की विधिकर प्रीति सहितगरुडनाभि को दी, और बहुत संपदा दी॥

अथानंतर-दीनारों की चारों थैलियोंमें से एक थैली चोरी गई, और तीन थैली बाकी रही, उनको देख मीठे वचनोंकर चारों सुभटों को सेठ कहता भया। कि विमान के समीप से जिस सुभट ने एक थैली ली उस ने तो हजार दीनार ले लिये, बाकी तीन थैली हजार हजार दीनार की हैं तिन को हेचारों सुभटो, अब तुम ग्रहण करो यह वचन सेठ के सुन चारों ही सुभट सेठ से

बोले कि हमने तो तुम्हारी थैली नहीं ली, ऐसे कह कर थैली लेने की हामी किसी ने भी नहीं भरी, तब सेठ शीघ्र ही चंद्रवाहन राजा के निकट जाय प्रगट कहता भया। हे राजन् ! एक हजार दीनारों की एक थैली हमारी चोरी में गई, यह वचन सुन राजा चंडकीर्ति कोतवाल को कहता भया रे दुरात्मन् ! रे चण्डकर्मन् ! मेरे समीप शीघ्र ही चोर को ला, और जो नहीं लावे तो तेरी गरदन काटूंगा। यह वचन सुन कोतवाल बोला। हे नाथ ! जो पांच दिन के अंदर चोर को नहीं पकडूं तो जो आप की इच्छा हो सोई करना। यह वचन सुन कर राजा चंद्रवाहन पांच दिन की मर्यादा चोर लाने को देता भया तब चण्डकीर्त्ति कोतवाल चोर के हेरणे के अर्थ चिंता को प्राप्त भया संता उन चारों सुभटों सहित अपने घर गया, वहां महारूपवान सुमति नामा कोतवाल की पुत्री पिता को चितातुर देख पूछती भई, कैसी है सुमति ? वेश्या से भी अत्यत प्रवीण है बुद्धि जिस की, हे तात ! तुम चित्त विषे चितातुर कैसे हो ? चिंता का कारण मुझे कहो। मैं समस्त चिंता को दूर करने को समर्थ हूं, तब चंडकीर्ति कहता भया। इन चारों सुभटों के मध्य काई एक ने हजार दीनार की एक थैली ली है, और राजा चंद्रवाहन मेरा निग्रह करे है, ऐसे पिता चंडकीर्ति कोतवाल के वचन सुन सुमति बोली। हे तात ! तुम तो चिंता रहित निश्चिन्त रहो, मैं आज ही चोर का निश्चय कर तुम्हें सोपूंगी, उस पीछे कोतवाल की पुत्री सुमति उन सुभटों को भोजनादिक दे बोली, अब तुम

चारों ही पांच दिन तो यहां तिष्ठो, ऐसे कह बन्दोबस्त के स्थान विषे मंचकादिक दे वचन की चातुर्यता से तिन के मन को भेदने लगी, चारों सुभटों को भूमिपर बैठाय विकार सहित चेष्टा कर इस भांति बोली। तुम चारों के मध्य काहू एक पर मैं मोहित भई हूं, परन्तु मेरे चित्त विषे यह संशय प्रवर्ते है, कि हे सुभट तुम्हारे निकट धरी थैली को चोर कैसे चुरा ले गया और वहां तुम क्या कर्तव्य करते तिष्ठे थे। यह मेरे सन्देह है, तब उन चारों के मध्य एक सुभट बोला। हे सुमते! मैं तो इन तीनों को कह कर पहिली रात्रि विषे हर्ष सहित वेश्या के घर गया, और पीछले पहर शीघ्र ही आया, तब दूजे ने कहा कि मैं भी इस के पीछे ही आया था। और एकली रंडी को छोड़ कर रात्रि विषे ही वहां आय गया, तब मेरे आये पहले वहां क्या वृत्तांत भया सो मैं नहीं जानता, कोई विश्वास घाती, दुराचारी, दुष्ट यह अकृत्य किया है, तब तीसरे सुभट ने कही हे वत्से, मैं तो मेढिका जो लिरडो उस को शिशित कहिये मांस करता थका वहां तिष्ठूं था, तब वहां क्या वृत्तांत भया सो मैं नहीं जानूं हूं तब चौथा पुरुष बोला। मैं तो नेत्रों कर मुरदे को देखता रहा, मेरी द्रव्य विषे कुछ भी चिन्ता नहीं थी॥

भावार्थ-मेरी दृष्टि तो केवल मुरदा पर ही रही, धन की मुझे खबर नहीं, इस भांति चारों पुरुषों के वचन सुन कर संशय सहित चोरों को जाने तब चोर के निश्चय के अर्थ ऐसे कहती भई

कैसी है सुमति कुटिल, कहिये वक्र मायाचार सहित है आशय कहिये अभिप्राय चित्त जिस का तुम में तो थैली का चोर कोई भी नहीं है, परन्तु, अब मेरे नेत्रों विषे निद्रा प्रवर्ते है इस लिये आलस्य निद्रा के विनाश के अर्थ तुम कोई कथा कहो, तब सुभट बोले। हे सुमते ! हम तो कोई भी कथा नहीं जाने हैं तुम ही कहो, तब सुमति बोली। हे सुभटो ! तुम सुनो मैं कथा कहूं हूं ॥

पटना विषे धनदत्त नामा वैश्यके सुदामा नामा कुमारी कन्या थी, सो एक दिन अपने घर के पिछाड़ी उद्यान विषे सरोवर में पांव धोने को गई थी वहां तुरत ही ग्राहने पांव पकडा तब अति भयभीत होय धनदेव, नामा, अपना जीजा को देख कर बोली, हे धनदेव, यहां बरजोरी से ग्राह मुझे पकड़े है सो तू शीघ्र ही छुड़ाय, तब धनदेव कौतूहल हास्य कर कही जो तू मेरा कहा करे तो मैं तुझे छुड़ाऊं, तब सुदामा बोली त क्या कहे है ? तब देव ने कही विवाहके दिन रात्री विषे लग्नकाले कहिये फेरों के अवसर वस्त्राभरण सहित मेरे पास आवे तो मैं तुझे छुडाऊं, अन्यथा नहीं छुडाऊं, तब सुदामा बोली, जैसे तू कही तैसेही करूंगी, तब धनदेव कन्याका बचन ले कन्याका दाहिना हाथ पकड़ बलात्कारे बरजोरी कर ग्राह से कन्या को छुड़ावता भया, सो अनुक्रम से सुदामा विवाह के अवसर को प्राप्त भई, तब अपने विवाह के दिन विषे धर्म हस्तमोचनाय कहिये बचन के छुड़ावने के अर्थ धनदेव की दुकान को अंधेरी रात्री विषे सुदामा कुमारी ने घरसे गमन किया, सुदामा को, जाती, देख

मार्ग में कोई चोर खड़ी कर कहता भया, हे कन्ये, अपने आभरणादिक मुझे दे दे, कन्या बोली, आभरणसहित मुझे कहीं जाना है, इस से आवने के अवसर पर समस्त आभूषण तुझे दूंगी, तू कुछ भी संशय मत करे इस भांति कह कर चोर को वचन दे आगे चली, और चोर अदृश्य होय कौतूहल से कन्याके साथ लागा आगे मार्ग विषे कोई एक राक्षस कन्या को देख बोला, हे कन्यके तू अपने इष्ट देवता का स्मरण कर क्योंकि अबही मैं तुझको निगलू हूं तब कन्या बोली, हे राक्षस, मैं प्रतिज्ञा ले कर कहीं जाऊ हूं इस से आगमन के काल विषे तेरी इच्छा होय सो करियो ऐसे राक्षस को भी धर्म देय कन्या आगे चली, और राक्षस भी प्रतिच्छन्न बृत्ति कर कन्या के खोजां खोजां चला आगे चलते कोई एक कोतवाल कन्या को खडी राखी, तब कोतवाल को भी धर्म देय सत्य वचन बोलने वाली कन्या ने आगे गमन किया, तब निर्विघ्नपने कर समस्त आभूषणों कर भूषित सुदामा कन्या अपना वचन छुडायवे के अर्थ अंधेरी रात्रि विषे धनदेव की दुकान पर पहुंचा सो रात्रि विषे अकेली आई जो सुदामा उसे देख महा प्रवीण बुद्धिवान धनदेव, जो मन वचन काय कर परदारा से पराङ्मुख है, सो बोला हे भोरी, अबार तू अंधेरी रात्री विषे क्यों आई है ? हे कन्या, त मेरी लघुसाली मेरी पुत्री है, और मेरे समस्त परदारा भगिनी कहिये बहन समान हैं ॥

भावार्थ–तू तो लघुसाली है, सो पुत्री समान है, परन्तु एक विवाहिता स्त्री टार समस्त स्त्री हैं सो मेरे माता, बहन, पुत्री समान हैं; किसी प्रकार भी पररमणी की वांछा नहीं है, और मैंने तो पहिले हास्य कौतूहल कर बचन कहा था, अन्यथा ऐसे पाप बंधके कारण निंदित वचन काहे को उचारता ? जो परदारा कर सहित आसक्तपना को प्राप्त भये ऐसे पापी दुराचारी मनुष्य पाप कर्म के उदय से इस भव विषे वध, बंधन,अपघात मरण आदि दुःखों को पाय कर सप्तम नरक विषे पडे हैं, वहां सागरों पर्यंत असंख्यात काल अति दारुण घोर दुःख सहे हैं, इस से हे कल्याणरूपिणी अब तू अपने घर जाय, ऐसी युक्ति कर धनदेव कर रहित भई सुदामा जिस मार्ग विषे गई थी उस ही मार्ग विषे उलटी आई तब वे चोर, राक्षस, कोतवाल तीनों पुरुष सुदामा की सांच देख बोले, हे कन्या तू महासती हमारे तो माता समान है, ऐसे कह कर हर्षसहित धर्मवचन छोडे, तब वह कन्या पुण्य के उदय से अपने घर आई, यह कथा कह कर कोतवाल की पुत्री सुमति उन चारो सुभटों को पूछती भई, हे सुभट हो, उन चारों पुरुषों के मध्य श्रेष्ठ कौन है सो मुझ को कहो, सुमति का बचन सुन लिरडीका चोर उस चोर की प्रशंसा करी, और मांस करने वाला सुभट तिस राक्षस की प्रशंसा करी, मृतक की रक्षा करने वाला सुभट कोतवाल के साहसकी प्रशंसा करी, वेश्याका पति धनदेवकी प्रशंसा करी, इस भांति चारों का अभिप्राय जान चोर का निश्चय कर हर्ष सहित उन चारों को

सीख देय आप हर्ष सहित अपनी सज्यातल पर निद्रा का सेवन करती भई, कैसी है सुमति ? निश्चय जाना जो चोर उस कर बहुत हर्ष सहित है अंतरंग जिसका ॥

दूसरे दिन जिस दुरात्मा ने चोरकी बडाई करी थी, उसे बुलाय अपनी सय्यापर बैठाय कहती भई, हे सुभट, मैं तेरे ऊपर अनुरागिणी भई, परन्तु मेरा पिता एकाकी पुरुष सहित मुझे यहां नहीं रहने दे है इस लिये हम दोनों तुरतही देशांतर विषे चलें यह बैन सुन कर लिरडी के चोर सुभट ने कही बहुत अच्छा, तब सुमति बोली हे सुभट वहां देशांतर में भोग सामग्री विषे द्रव्य कर मनोर्थ सधेगा, ऐसे कह कर अपनी एक थैली दीनारों की चोर के आगे स्थापन कर अति प्रवीणता कर उसे पूछती भई, इतना द्रव्य तो मेरे पास था सो तुझे प्रकट दिखाया परन्तु तेरे पास भी कछु धन हैं कि नहीं ? तब चोर सुभट ने कहा धन तो मेरे घर बहुत है, यहां तो एक हजार दीनारों की थैली मे हाथ है, ऐसे कह कर उस ही समय जो अपने हाथ थैली थी, सो समति को प्रत्यक्ष दिखावता भया, तब सुमति थैली को लेय कर तस्कर सुभट को कही तुम अपने शयन के स्थान को जावो प्रातःकाल ही हम मनोहर पांचों ईंद्रियों के विषय सुख भोगने के अर्थ देशांतर चलेंगे इस भांति कह कर सुभट को सीख देय हर्षसहित अपने पिता को थैली सौंप वह कोतवाल की पुत्री सुमति तीसरे दिन प्रकट चोर को दिखावती भई, तब कोतवाल ने भी चोर को

हे नागशर्म वह राजा महाक्रोधायमान होय इस चोर के निग्रह करने की यह दुष्कर आज्ञा दी है, यह वचन कोतवाल के मुखसे सुन कर पाप कर्म से भयभीत ऐसी प्रोहित की पुत्री नागश्री अपने पिता को यह प्रकट वचन कहती भई, हे तात इस चोरी के आचरण कर जीव वध बंधन समस्त द्रव्य का नाश कुटुंब का क्षय आदि दारुण दुःख पावे है, इसी लिये योगीश्वर के निकट बिना दी हुई पराई वस्तु का है त्याग जिस में और सारभूत सुखों की खान, ऐसा अचौर्य व्रत मैंने अंगीकार किया है, उस को कैसे छोड़ूं ? तब नागशर्म ब्राह्मण बोला हे पुत्रि, एक यह भी सारभूत उत्तम व्रत तेरे रहो परन्तु और बाकी दो व्रत तो मुनिके दिये मुनि को सौंप देवें ॥

इस भांति जीवों की हिंसा करने से झूठ वचन बोलने से और चोरी के करने से धन का नाश, प्राणों का नाश अपयश का होना आदि नाना प्रकार के दुःखों को प्राप्त भये ऐसे पुरुषों को मार्ग विषे अवलोकन कर नागशर्म प्रोहितकी पुत्री दुःखों से भयभीत होय व्रतों को पालने करने विषे अत्यंत तत्पर भई ऐसे जान कर हे ज्ञानी जन हो, आत्मिक सुख की प्राप्ति के अर्थ अतिचार रहित निरंतर व्रतों को धारण करो व्रतों के धारने बिना अव्रत विषे एक घड़ी मात्र भी काल बृथा मति गमावो, ऐसा उपदेश है, सम्यक् ज्ञानी पुरुषों कर वंदनीक और शुद्धात्मा के अनुभव

से स्वर्ग मोक्ष के साधन करन हारे और तीन लोक में भव्य जीवों को संसार समुद्र से तारने विषे अत्यं  ग ण और आप संसार समुद्रके पार को प्राप्त भये ऐसे जे मुनिपुंगव दिन दिन प्रति भव्य जीवों को स्वाधीन निराकुल सुख के अर्थ सारभूत पंच महाव्रत पंच अणुव्रत और सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान, सम्यक्चारित्र सम्यक्तप इनका अमृतसमान मधुर वचन कर उपदेश दे हैं वह मुनिराजधन्य हैं ॥

इत्याचार्य श्रीसकल कीर्ति विरचिते सुकुमाल चरित्र संस्कृत ग्रन्थ उस की देश भाषा मय वचनिका विषे हिंसा झूठ चोरी से उत्पन्नभये जे प्रत्यक्ष दुःख उनको प्राप्त भये ऐसे जे मनुष्य उनकी कथा का ह वर्णन जिस विषे ऐसा द्वितीयसर्ग समाप्त भया ॥



हे नागशर्म वह राजा महाक्रोधायमान होय इस चोर के निग्रह करने की यह दुष्कर आज्ञा दी है. यह वचन कोतवार के [illegible]



# ३ तीसरा अधिकार

(अणुव्रतों के विरुद्ध पापों की कथायें)

चौपाई-दरशन ज्ञानचरण तपसार। धरम अमोलिक मणिदातार ॥
संतनको सुरशिव सुख हेत। नर तपों धन भाव समेत ॥

अथानंतर-आगे गमन करती नागश्री, मार्गविषे कटे है कान नाक जिसके, और पुरुष के मस्तक के साथ बधा है कंठ जिस का महान दुःखित ऐसी नारी को [illegible] थान विषे देख पिता को पूछती भई कि,हे तात,इस नारी को ऐसो निंद्य अवस्था कौन से अपराध कर भई ? तब नागशर्म ने कहा-हे पुत्रि इसही चंपापुरी विषे मभस्य नामा वैश्य उस के जैनो नामा स्त्री उन के दो पुत्र भये बडे का नाम नंद छोटे का नाम सुनंद, और इस ही नगरी विषे जैनी का भाई सूरसेन वैश्य उस के मदाली नामा पुत्री थी, एक दिन नंदनामा वणिकपुत्र द्वीपांतर को गमन करता अपने सूरसेन मामा के निकट जाय ऐसे वचन कहे, हे मामा मैं द्वीपांतर को जाऊंगा सो यह महारूपशालिनी

तेरी पुत्री मदाली मुझे ही दीजियो और जो तू अन्य वणिक् पुत्र को देवेगा तो तुझे राजा की दुहाई है तब सूरसेन ने कही हे वत्स काल की मर्यादा करके द्वीपांतर को जाओ तब अपने आगमनके कालकी बारह वर्षकी मर्यादा कर नंदनामा वणिक् पुत्र ने द्वीपांतर को गमन किया और बारह वर्ष उपरांत छै महीने व्यतीत भये भी नंद नहीं आया तब सूरसेन ने नंद के छोटे भाई सुनंद के अर्थ अपनी पुत्री मदाली देनी करी, दोनों के रमणीक मन्दिरों विषे बड़ी विभूति कर विवाह संबंधी उत्सव होने लगे, और लग्नके पांच दिन अवशेष रहे तब वणिक्पुत्र नंद द्वीपांतर से आय मदालीका वृत्तांत जान मधुर बचन कर सज्जन परिजन को कहता भया, अहो सज्जनपरिजन हो, जो सूरसेन आदि तुम समस्त इस मदाली को सुनंद के अर्थ देनी करी सो छोटे भाई सुनंदकी स्त्री मदाली मेरी पुत्री समान है तुम भलेही सुनंद को परणाओ ऐसे आज्ञा देय बडा भाई नंद तो फिर द्वीपांतर को गया और नंदका छोटा भाई सुनंद मदाली को बडे भाई की वियोगिनी जान समस्त सज्जनपरिजन को प्रकट कही जो यह मदाली बडे भाई नंदकी नियोगिनी मेरी माता समान है इस र मैं इस को न परणूं तुम अन्य वणिक् पुत्र को भले ही परणाओ मेरे किसी से भी ईर्षा नहीं है इस भांति नंद सुनंद दोनों भाइयों कर तजी ऐसी मदाली कुंवारीही यौवन को पाय अपने घर विषे तिष्ठी, और सूरसेन के घरके नजीक अन्य घर विषे कुबुद्धी नागचंद्रनामा वश्य रहे उस के बारह स्त्री और वह बारह कोटि

हे नागशर्म वह राजा महाक्रोधायमान होय इस चोर के निग्रह करने की यह दुष्कर



दीनारका धनी सो पापी दुराचारी पाप कर्म के उदय से कुंवारी मदाली विषे अति आसक्त भया घने दिन उस दुराचारी का व्यभिचार गुप्त चलता था सो स्वयमेव प्रकट हो गया अहो नीच पुरुषों का छिपाया हुआ महान् पाप प्रकट हो जाय है ॥

भावार्थ–नीच पुरुष के मन में यह विचार रहे है क मेरा अकृत्य कोइ भी नहीं जानेंगे, परन्तु पाप कर्म के उदय कर स्वयमेव प्रकट होजाय है सो अत्यंत पाप कर्म के उदय कर समस्त लोगों के कहने से दुराचारी का व्यभिचार नगर में विख्यात भया यह पापी दुराचारी नागचद्र कुंवारी मदाली विषे आसक्त भया निरंतर तिष्ठे है, ऐसे सुन चण्डकर्म कोतवाल उन के कुकर्म की परीक्षा कर दोनों अनाचारियों को पकड़े तब राजा की आज्ञा से वध बंधन अंगछेदन प्राणहरण आदि घोर दुःखों को यह दोनों मदाली नागचद्र प्राप्त भये ह यह वचन पिताके सुन नागश्री बोली हे तात ! इस शीलव्रतविना इस भव विषे ऐसे घोर क्लेश पाइये हैं इस ही लिये महान् पुरुषों के समीप मैंने शीलव्रत अंगीकार किया है सो ऐसा शीलव्रत कैसे छोडिये ? कैसा है शीलव्रत ? समस्त दोषों कर रहित निष्कलंक है, और तीन जगत विषे पूज्य है ॥

भावार्थ–शीलवान् पुरुषों के चरणकमल को इन्द्र नरेंद्र नागेंद्रादि समस्त देव मनुष्य निरंतर पूजे हैं तब नागशर्मने कहा हे पुत्रि, इसलिये सारभूत यह शीलव्रत श्री रखो [illegible]

वहां से आगे आते हुए मार्ग विषे कोतवाल के किंक

वहां से आगे आते हुए मार्ग विषे कोतवाल के किंकरों कर मारने को प्राप्त किया और पांव से ले कंठ पर्यंत दृढ बंधन कर बंधा ऐसा जो कोई एक पुरुष उसे नागश्री देख अपने पिता को पूछा हे तात, यह दृढ बंधन से बंधा पुरुष कौन है ? और कौनसे निंद्य कर्म कर ऐसी घोर दुःख की अवस्था को प्राप्त भया है सो मुझे कहो तब नागशर्म बोला, हे पुत्रि, यह महालोभी और क्षीर भोजी ऐसा बीरपूर्णनामा मनुष्य नृपके पट घोडों के निमित्त घास की रक्षा करता था एकदिन घास के बीड विषे प्रवेश किया और किसी का गोधन (गौवें) वहांथा सो लाय कर राजा को नजर किया तब राजा ने हर्षायमान होय कर कहा, यह गोधन तू ही ग्रहण कर सो उस गोधन को ग्रहण कर पाप कर्म के उदय से इसने अति लोभ ग्रहण किया कि राजा ने मुझे यह वर दिया है जो मेरे देश विषे श्रेष्ठ गोधन है उस सर्व को तू ग्रहण कर ऐसे कह कर देशके समस्त लोगों के श्रेष्ठ गोधन ग्रहण कर अति लोभी भया संता पट्टराणी की भैंसों को भी ग्रहण करी तब महादेवी पटराणी ने इस दुराचारीका सकल देशका गोधन ग्रहण आदि अपनी भैंसे ग्रहण करने पर्यंत कुलोभ संबधी दुराचारी का समस्त वर्णन चंद्रवाहन से निवेदन किया, तब राजा महा क्रोधायमान होय अत्यंत लोभ से संचय कियाजो पाप कर्म उसके उदय के निमित्त से अतिलोभी इस पापी के मारने वास्ते कोतवाल

हे नागशर्म वह राजा महाक्रोधायमान होय इस चोर के निग्रह करने की यह दुष्कर



को आज्ञा दी है, यह बचन पिता के सुन नागश्री बोली हे तात परिग्रह के लोभ से लोभी जीवों के इस भव विषे ऐसे घोर दुःख पाइए हैं सो लोभरूप वैरीके जीतने को मैं दिगंवर मुनि के समीप परिग्रहका प्रमाण किया हैं इस से इस व्रत को मैं मरण होते भी तजूं नहीं तव नागशर्म बोला हे पुत्रि, यह भी सारभूत व्रत तेरे रहो, परंतु जाय कर उस दिगंबर मुनि का तिरस्कार कर हम दोनों शीघ्र ही आजावेंगे ऐसे कह कर नागशर्म ब्राह्मण नागश्री सहित वन में जाय मुनिपुंगव को देख दूर ही खडा रह कर इस भांति कठोर वचनों कर तिरस्कार करता भया । अरे दिगंबर तू मेरी पुत्री नागश्री को दया आदि पंच प्रकार के व्रत कैसे दिये ? हमारे कुल विषे ब्रह्मा, विष्णु महेश कर कह प्रदोषादिक व्रत प्रसिद्ध हैं अरे दिगंवर अरे मुझे कह तो सही; ब्राह्मणों की कन्या को व्रत देने का अधिकार तेरा कहा है ? यह नीके विचार ॥

भावार्थ-हम राजमान्य उत्तम ब्राह्मण हैं सर्व के गुरु हैं हमसे ऐसा कौन है जो हम को या हमारे पुत्रादिक को व्रत ग्रहण करने की शिक्षा देवे। तब योगीश्वर नागश्रीके हित के अर्थ मधुर स्वर से ब्राह्मण को कहते भये कैसे हैं योगीश्वर ? आगामी कालसंबंधी लाभ अलाभ सुख दुखादिकों के ज्ञाताहैं हे ब्राह्मण,हे नागशर्म, यह नागश्री मेरी पुत्री है मैंने सम्यक प्रकार विचार कर पंच अणुव्रत दिए हैं इस में तेरा क्या विगाड भया ? कैसे हैं पंच अणुव्रत ? दया है मूल जिन में और धर्म के बाज

हैं,सो सूर्य मित्र मुनिराज के वचनके सुनवे मात्र से ही महाक्रोध को प्राप्त होय कर नागशर्म ब्राह्मण कहता भया हे मुने, यह नागश्री तेरी पुत्री कैसे होय ॥

भावार्थ–नागश्री तो प्रकटपणें प्रसिद्ध मेरी पुत्री है, त्रिदेवीके गर्भसे उपजी है व्रतही के देने कर तू तेरी कैसे कहे है ? मुनि बोले हेब्राह्मण यह नागश्री हमारी पुत्री अवश्य है इसमें कछु भी संशय नहीं है, और तेरे संशय क्या है ? मैं असत्य नहीं कहू हू, सो नागश्री समभाव को प्राप्त भई व्रतों के पालने विषे तत्पर मुनिके चरण कमलों को प्रणाम कर, सूर्यमित्र मुनि के चरणारविंद के समीप तिष्ठी, तब नागशर्म अत्यंत क्रोध कर वेगही चंद्रवाहन नृपके समीप जाय अनेक वचनों कर इस भांति पुकार कर विज्ञप्ति करता भया हे देव, एक दिगंबर मुनि मेरी पुत्री नागश्री को असत्य वचन से अपनी पुत्री कह कर बलात्कार बरजोरी से ग्रहण करे है, उस समय नागशर्म प्रोहित कर कहे ऐसे असंभव वचन उन कर सभानिवासी समस्त लोगों के चित्त विषे बड़ा आश्चर्य भया और राजा चन्द्र-वाहन भी नागशर्म प्रोहितके वचन सुनकर अत्यत आश्चर्यको प्राप्त होय अपने चित्त विषे यह विचार करता भया। कैसा है राजा योग्य अयोग्य संभाव्य असंभाव्य के विचार विषे अत्यंत प्रवीण है बड़ी आश्चर्य्य की बात है जो कदाचित मेरुगिरि चलायमान होय और अग्नि शीतल होय तो होहू, परन्तु जैन के यती असत्य वचन कदाकाल भी नहीं कहें ॥

भावार्थ–निन्याणवें हजार योजन ऊंचा और हजार योजन की जिस का चित्रा पृथ्वी विषे जड़ है, ऐसा मेरुगिर अनादि काल से कभी भी चलायमान न भया, सो तो किसी दैव की विपरीतत से कदाचित चलायमान हो जाय और अग्नि भी अनादि से उष्ण है कभी भी शीतल भई नहीं, सो दैव योग से उष्ण स्वभाव को छोड़ कर शीतल हो जाय, परन्तु दिगम्बर मुनि असत्य बचन कभी भी न कहें, जिन निर्मोही जैन के यतियों ने बाह्य अभ्यंतर समस्त परिग्रह का त्याग किया तिन यतीश्वरों के झूठे बचन कर पृथिवी विषे कहा साध्य है कुछ भी साधने योग्य नहीं॥

सो नागश्री अब इस नागशर्म ब्राह्मण की पुत्री है यह सर्व लोक विषे विख्यात है, परन्तु यहां कुछ कारण विशेष है उसको मैं नहीं जानू हूं, इस भांति राजा चंद्रवाहन विचारकर बहुत लोकों सहित नागशर्म नागश्री संबंधी संशय के विनाश के अर्थ सूर्य्यमित्र मुनिराज के समीप गया और कई पुरवासी धर्मात्मा जैनी श्रावक धर्म के अर्थ परिवार सहित सूर्य्यमित्र मुनि की बंदना का वन में गये, कई लोग सूर्यमित्र मुनि और ब्राह्मण नागशर्म प्रोहित के जो नागश्री संबंधी विवाद था उस के सुनने को गये और कोई जन बिना प्रयोजन कौतुक देखने को ही बन में गये, वहां बन विषे प्रासुक शिलापर विराजमान और चंद्रमा समान कांति युक्त है मूर्त्ति जिन की, रागद्वेष रहित निर्विकार शांतमुद्रा के धारक षट् काय के जीवों के रक्षक पंच महाव्रत के परिपालक, मेरु समान थिर-

तावान ऐसे जो सूर्यमित्र मुनिराज उनको देखकर राजा चंद्रवाहन पंचांग नमस्कार कर अमृत समान मधुर बचन कह कर इस भांति पूछता भया ॥

हे स्वामिन् ! कदाचित् दैव योग से समुद्र अपनी मर्यादा को उलंघे तो उलंघो और कुलाचलों कर सहित भू पीठ चलायमान होय तो होहू, तथापि सत्यवादी निर्मोही यतियों के मुख से जैसे तैसे भी वचन कोई काल विषे भी चलायमान नहीं होय हैं, ऐसे हृदय विषे नीके जानूं हूं तो भी हे प्रभो तीन जगत्के नायक मैं मन के संदेह की हानि के अर्थ आपसे कछु एक पूछने का इच्छक हूं, हे देव आप के पास बैठी यह रूपवान् नागश्री कौन की पुत्री है सो आप मुझे सांच कहो कैसे हो तुम सत्य बचन रूप किरणों कर संदेह रूप तिमिर के नाश करने को भानु समान हो, तब समस्त सभाजनों के तिष्ठते हुए राजाको सूर्यमित्र मुनिराज प्रकट बचन कर कहते भये । हेराजन् ! यह नागश्री मेरी पुत्री है, यह वचन सूर्यमित्र मुनिराज के सुन नागशर्म ब्राह्मण लाल नेत्र कर कहता भया । हे राजन् ! मेरी भार्या त्रिदेवी नाग का आराधन कर और बड़ी भक्ति थकी पूजन कर नागश्री नामा कन्या को प्राप्त भई सो यह वार्ता समस्त नगर विषे प्रसिद्ध है, और यह आप के पास बैठे समस्त पुरवासी जन अथवा सज्जन परिजन क्या नहीं जाने हैं, अब यह नागश्री इस ब्रह्मचारी की पुत्री कैसे भई इस विचार विषे सकल परिजन सहित नीके चित्त धारण करो, तब मुनि राज बोले ।

हे राजन्! जो यह नागश्री इस नागशर्म की पुत्री है तो नागशर्म ने नागश्री को कुछ विद्या भी पढ़ाई है कि नहीं। व्याकरण, छंद, अलंकार, नाममाला, नाटक, राजनीति, कथा, पुराणादिक, लौकिक चमत्कारी शास्त्र, और आचार, गणित, न्याय आदि अध्यात्म शास्त्र शिक्षा विवेक धर्मादिक की सिद्धि के अर्थ और अज्ञान की हानि के अर्थ समस्त जन अपने पुत्रादिकों को पढावें हैं इस ने क्या पढ़ाया है, तब नागशर्म बोला मैंने तो कुछ भी शास्त्र नागश्री को नहीं पढ़ाया तब मुनि वोले तूने इस को कुछ भी शास्त्र नहीं पढ़ाया है तो यह नागश्री तेरी पुत्री कैसे होय, बालकों को जो शास्त्र पढ़ावे हैं उन ही के वह पुत्र पुत्री होते हैं, सो नागश्री को हमने शास्त्र पढ़ाया है इस से यह नागश्री हमारी पुत्री है फिर नागशर्म बोला। हे योगिन्! तैंने नागश्री को क्या शास्त्र पढाया है सो मुझे आदर थकी कहो, तब सूर्यमित्र मुनिराज प्रकट कहते भये मेरे पढाने से यह पुत्री नागश्री अनेक श्रुत सागर के पार को प्राप्त भई है, इस में कुछ भी संशय नहीं है यह बचन मुनिराज के सुन सकल सभाजन जब अत्यंत आश्चर्य को प्राप्त भये। तब राजा चंद्रवाहन हाथ जोड़ नमस्कार कर इस भांति सूर्यमित्र मुनिराज को पूछता भया। कैसा है राजा? आश्चर्य कर सहित है मन जिसका, हे मुनिराज जो इस कन्या को आप ने शास्त्र पढाया है, तो पाप की हानि के अर्थ इसकन्या की परीक्षा दिलावो, तब योगीश्वर विस्मयकारिणी बाणी कर श्रेष्ठ बचन कहते भये। हे राजन्! यहां ही में शास्त्रों की परीक्षा दिवावूं

हूं इस भांति कह कर पंडितों की सभा के मध्य नागश्री के मस्तक पर दहिना हाथ फेर सूर्यमित्र मुनिराज दिव्यवाणी कर प्रकट कहते भय हे वायुभत, राजगृह नगर विषे मैं सूर्यमित्र तुझ को बहुत शास्त्र पढ़ाये थे उन सकल शास्त्रों की नृप चन्द्रवाहन आदि समस्त पंडितों को अब परीक्षा देओ जिस कर के इन का संशय दूर होय, इस भांति सूर्यमित्र मुनिराज के कहने से नागश्री दिव्य वाणी कर सरस्वती समान अनेक शास्त्रों के अर्थ प्रकट कहवे को प्रारंभ करती भई, जो कोई पंडित जिस शास्त्र का जैसा स्थल जिस वाणी कर पूछे, उस पंडित को उस शास्त्र के वैसे स्थल का तिस वाणी कर नागश्री प्रकट उत्तर देवे है ॥

भावार्थ–जिन वाणी के चार अनुयोग हैं, जिन विषे किसी ने प्रथमानुयोग का स्वरूप पूछा। तब नागश्री ने कहा, जिस विषे तीर्थंकर आदि त्रेसठ श्लाका पुरुषों के पुराण और मोक्षगामी महंत पुरुषों के चरित्रोंका भवावली सहित पुण्य पापके फलका सब विस्तार कर कथन होय सो प्रथमानुयोग है, किसी ने पूछा करणानुयोग का स्वरूप क्या है, नागश्री ने कहा। जिस विषे गुणस्थान आदि बीस प्ररूपणा का और ज्ञानावरणादि अष्ट कर्मों का बंध उदय उदीर्णा और सत्ता का और तीनों योगों के द्वारे कर्म नौ कर्म के निमित्तभूत समय समय पुद्गल द्रव्य के आगमन का और औपशमिक आदि पंच भावों का और तीन लोक के संस्थान का और इक्कीस भेद संख्या प्रमाण का

आठ भेद उपमा प्रमाण का और इन प्रमाणोंके विशेष चोदह धारा आदि अनेक धारा का सविस्तर वर्णन होय सो करुणानुयोग है, किसी ने कहा । चरणानुयोग का क्या स्वरूप है, नागश्री ने उत्तर दिया । जिस विषे अठाईस मूल गुण, चौरासी लाख उत्तर गुण अठारह हजार शील के भेद, पांच प्रकार चारित्र और दीक्षा शिक्षा प्रायश्चित्तादि देने का विधान स्वरूप मुनि के आचार का, और सम्यक्त्वादि आठ मूल गुण, ग्यारह प्रतिमा रूप श्रावक धर्म का सविस्तर वर्णन होय सो चरणानुयोग है और किसी ने द्रव्यानुयोग का कथन पूछा। तब नागश्री उत्तर दिया कि, जिस विषे षट् द्रव्य, सप्त तत्त्व, नव पदार्थ, पंचास्तिकाय इन का और प्रत्यक्ष परोक्ष दोय प्रमाण और प्रमाणों के एक देशरूप नैगमादि सप्त नयका और सप्त भंगों कर चार निक्षेपों का वस्तु का यथावत् स्वरूप साधने का और बौद्धादिकों कर कल्पना किये छै प्रमाण, तहां बौद्धों के प्रत्यक्ष अनुमान दोय प्रमाण और सांख्य के प्रत्यक्ष, अनुमान, आगम, यह तीन प्रमाण, और नैयायिकों के प्रत्यक्ष, अनुमान, आगम, उपमा, यह चार प्रमाण, और नैयायिकों के दूसरे मत विषे प्रत्यक्ष, अनुमान, आगम, उपमा, अर्थापत्ति यह पांच प्रमाण और जैमिनी के प्रत्यक्ष, अनुमान, आगम, उपमा, अर्थापत्ति, अभाव यह छै प्रमाण इन के निराकरण का और नय निक्षेपों के प्रचार कर रहित केवल निज शुद्धात्म स्वरूप निज स्वभाव के अनुभव का सविस्तर वर्णन होय ,सो द्रव्यानुयोग है, ऐसे चारों अनुयोगों के स्वरूप और तिन

अनुयोगों के अधिकार और अधिकारों विषे अवांतर अधिकार, और सुखमा दुखमा आदि दुखमा दुखमा पर्यंत षट् काल की स्थिति का, और तीन काल विषे जीवों की जघन्य उत्कृष्ट आयु और शरीर की अवगाहना, शरीर के वर्ण, और सुख, दुःख, बल वीर्यादिकों की हानि बृद्धि का स्वरूप आदि समस्त प्रश्नो के अनुसार उत्तर रूप वचन नागश्री ने प्रकट कहे, इस भांति नागश्री के मुख से श्रुताध्ययन संबंधी परीक्षा दिवाने से समस्त ज्ञानी जनों के हृदय विषे अत्यंत आश्चर्य भया। तब राजा चंद्रवाहन सूर्यमित्र मुनिराज को नमस्कार कर प्रकट श्रेष्ठ वचन कहता भया। हे नाथ! यह नागश्री सर्वथा तुम्हारी ही पुत्री है, नागशर्म ब्राह्मण की नहीं, परन्तु मेरे वा और सज्जन पुरजनों के चित्त विषे एक कौतुक रूप संदेह प्रवर्ते है। कि हे प्रभो! परीक्षा देने के अर्थ तो नागश्री के सिर पर हाथ फेर वायुभूत का नाम उच्चारण किया और श्रुत की परीक्षा वायु भूत के नाम कर नागश्री के मुख से दिवाई सो यह समस्त लोगों के बड़ा कौतुक , तब राजा के प्रश्न से फिर सूर्यमित्र मुनि बोले। हे राजन्! जो भवांतर विषे वायुभूत था सो ही निश्चय कर यहां नागश्री भई है, यह वचन मुनि के सुन कर उपजा है आश्चर्य जिस को? ऐसा राजा चंद्रवाहन हाथ जोड़ सिर नवाय सूर्य मित्र मुनिराज को नमस्कार कर अमृत समान कोमल बाणी कर प्रार्थना करता भया। हे भगवन्! हम सबों पर कृपा कर नागश्री और वायुभूत सम्बन्धी पूर्व भवों का दिव्यबाणी

कर उपदेश करो, इस भांति चन्द्रवाहन के प्रश्न करने से सूर्यमित्र मुनिराज भव्य जीवों के हित की सिद्धि के अर्थ और सकल जीवों के उपकार के अर्थ और धर्मकी वृद्धिके अर्थ नागश्रीके पर्वभव कहत भये ॥

हे राजन् धर्म और धर्म के फल विषे प्रीति की बढावन हारी नागश्री की कथा और वायु भूत के भव विषे हमारे संबंध का कारण और पुण्य पाप के उपार्जन कर अनुभव किये भवांतर विषे सुख दुःख आदि समस्त कथन तुझे कहूं हूं, सो तू अपने चित्त को एकाग्र कर सकल सभाजन कर, सहित श्रवण कर ॥

महान पाप के उपार्जन से नागश्री के जीवने भवावली विषे नाना प्रकार दुःख भोगे और अघ की करन हारी अनेक दुर्गति पाई फिर व्रतधारणकर संचय किया जो पुण्य का लेश तिस के फल से नागशर्म ब्राह्मण के यह सती नागश्रीनामा पुत्री भई है सो समस्त संबंध प्रकट पणे कर कहूं हूं तिसको अहोभव्य जीव हो, तुम एकाग्रचित्त कर सुनो यह तीसरा अधिकार पूर्ण भया यहां तीसरे अधिकार के अंत में श्री सकल कीर्ति मुनि इस ग्रंथके रचिता अंत मंगल के अर्थ श्रीपंच परमेष्ठि को नमस्कार करे हैं, कैसे हैं पंचपरमेष्ठि अनुपम गुणों के समुद्र और साक्षात् धर्म के स्वरूपके दिखाने विषे दीपक समान पंच महाव्रत रूप आभूषण के धरन हारे स्वर्ग मुक्ति के कारण इंद्र नरेंद्र नागेंद्रों कर पूजनीक और कर्म रूप वैरियों के जीतन हारे पांचों इंद्रियों के विषयों से पराङ्मुख ऐसे परमपूज्य

पंच परमगुरु अरहंत, सिद्ध, आचार्य, उपाध्याय, सर्व साधु उनको मैं नमस्कार करूं हूं ॥

इत्याचार्य सकल कीर्ति विरचित सुकुमाल चरित्र संस्कृतग्रंथ उसकी देश भाषामय वचनिका विषे कुशील परिग्रह के संबंध कर जीवों के प्रत्यक्ष दुःख देखने का और नागश्री संबंधी भवांतर के प्रश्न का है वर्णन जिसमें ऐसा तृतीय अधिकार समाप्त भया ॥



# ४ चौथा अध्याय

(नागश्री के भवों का वर्णन)

**चौपाई—अर्हंत सिद्धसूर उवझाय। सकल साधु के प्रणमूं पाय।
जिननैं रागरोष निरजया। ते मुझ निजगुण दो कर दया॥**

अथानंतर—इसही जंबूद्वीप विषे भरतक्षेत्र वत्सदेश विषे कौशांबी नामानगरी उसका राजा अतिबल उसके प्राणों से भी प्यारी मनोहरी नामा पटराणी, और सकल शास्त्रों का ज्ञाता सोमशर्म नामा

ब्राह्मण पुरोहित, उसके काश्यपी नामा ब्राह्मणी उनके दो पुत्र थे, बडा अग्नि भूत छोटा वायु भूत दोनों भाईं बाल पणे से पिता के अति लाडले यथेच्छ क्रीडा करते थे बहुत उपायकर पिताने पढाये तो भी नहीं पढे, केवल मूर्ख ही रहे, किसी पाप के उदय कर उनका पिता सोमशर्म परलोक गया, तब राजा अति बल विना बिचारे अग्नि भूत वायु भूत को पुरोहित का पद दिया इस भांत वह दोनों भाई सोमशर्म के पुत्र शास्त्र के ज्ञान कर रहित विषय सुख भोगते तिष्ठते थे, उस समय अनेक देशों में भ्रमण करता और तर्क शास्त्र के विवाद कर अनेक वादियों के बाद के मद को दूर करता ऐसा एक विजय जिव्ह नामा वादी आय कर वादियों से वाद करने के अर्थ राजद्वार पर बाद पत्र (विज्ञापन) लगाया यहां बाद करने का अधिकार केवल पुरोहित का है अन्य का नहीं यह विचार कर अन्यबादियों ने बाद पत्र ग्रहण नहीं किया, तब राजा अतिबलने इन दोनों भाइयों को यह आज्ञा दी, कि हे द्विज पुत्र हो, तुम अपनी बुद्धिमानी से इस वादी को बाद पत्र का अच्छी तरह उत्तर दो । तब वह अग्निभूत वायु भूत दोनों भाई तिस वाद पत्र को लेय शीघ्रही फाड डाला तब राजाने उन दोनों भाइयों को बडे मूर्खजान अनेक दुर्वचन कह अपमानकर उनका दावेदार जो सोमिल ब्राह्मण था उसको शीघ्रही पुरोहित का पद दिया, तब वह दोनों भाई मान भंग के दुःख कर हृदय विषे अत्यंत खेद खिन्न और नष्ट भई है आजीविका जिनकी वह अपने घर विषे इस प्रकार विचार करते भये, अहो हम मंद भागी हैं,

पिता पढाय तो भी पाप के उदय कर नहीं पढे कुमार्गमें लीन भये अति मूर्ख ही रहे, पुरुषो के ज्ञान रूप नेत्र बिना धर्मादिक की परीक्षा कहां और ज्ञान बिना लोक में मान्यता कैसे होय, और परलोक विषे सुख कैसे होय, जिन जीवों ने गुरु के निकट कल्याण का दायक समस्त तत्त्वों का प्रकाशक ज्ञान रूप नेत्र नहीं पाया वह पुरुष इस लोक विषे अंधे ही हैं जे दुर्बुद्धि तात मात गुरु जनादिक की शिक्षा और हितोपदेशादिक नहीं माने हैं उन पापी जीवों के दोनों लोक बिगडे हैं, ज्ञानाभ्यास कर निर्मल ज्ञान की उत्पत्ति होय है ज्ञानाभ्यास करके ही सत्पुरुषों को मोक्ष का लाभ होय है इस भांति विचार कर वह दोनों भाई अग्निभूत और वायुभूत श्रुतज्ञान के पढ़ने के अर्थ देशांतर जाने को शीघ्र ही उद्यमी भये, तब उनकी माता काश्यपी उनका विद्याभ्यास विषे अत्यंत आग्रह जान हितके अर्थ अपने पुत्रों को इस भांति कहती भई, कि हे पुत्रो राजगृह नगर विषे राजा सुबल के सुप्रभा नामा पटराणी है और हमारा भाई सूर्य मित्र पुरोहित है, कैसा है सूर्यमित्र, ज्ञान विज्ञान कर सहित है, और अति प्रवीण सकल पडितों विषे अग्रगामी है, और तुम्हारा मामा है, सो राजगृह विषे विद्यमान है, जो तुम दोनों के विद्याध्ययन विषे आग्रह है तो तुम दोनों शीघ्र ही जायकर सूर्यमित्र के समीप विद्याध्ययन करो, इस भांति माता के वचन प्रमाण कर वह दोनों ब्राह्मण विद्याके अर्थ कौशांबी नगरी से निकलकर अनुक्रम से राजगृह नगर में पहुंचे, वहां सूर्य मित्र द्विजोत्तम को मस्तक नवाय

नमस्कारकर इस भांति अमृत समान वचन कहते भये,हेमातुल, पूर्व पिताने हठकर विद्या पढ़ाई,तो भी
हम कुछ नहीं पढे, केवल घर विषे मूर्खही रहे, अब पिता के मरे पीछे राजा अति बलने हमारा पुरो-
हित पद सोमिल ब्राह्मण को दे दिया, और हम पद भ्रष्ट भये, और आजीविका से . भी रहित भये
तब माता ने यहां तुम्हारे पास बहुत शास्त्र पढ़ने को हम को भेजे हैं और तुम हमारे हितकारी हो इस
भांति जानकर तुम हमको शास्त्र पढाओ ताकि नष्ट भया जो पुरोहितपद सो शास्त्रअभ्यासस हमारे
फिर होजायगा,यह वचन सुनकर बुद्धिवान सूर्यमित्र अपने चित्त विषे इसभांति विचार करता भया
अहो यह दोनों भाई यथेष्ट खान पानादि के लोभ से पिता के पास विद्या नहीं पढे सो यदि मैं भी
इन को यथेच्छ भोजन दूंगा तो यह दोनों शैलानी होजायेंगे, रंच मात्र भी विद्याध्ययन नहीं करेंगे,
और विद्याध्ययन बिना इनके कार्यकी सिद्धि नहीं होगी,इसभांति विचारकर सूर्यमित्र पुरोहित प्रकट
कहता भया अहो द्विज पुत्र हो, मेरे तो कोई वहिन ही नहीं तब तुम दोनों विद्या हीन भाणजे कहां
से भये, बहिन होवे तो भाणजेका होना सभव है सो बहिण बिना तुम भाणजे कहां से भये इस लिये
तुम्हारी माता मेरी बहिन नहीं औरर तुम मेरे भाणजे नहीं पस यदि तुम अन्य ब्राह्मणोंके घर भिक्षा
वृत्ति से भोजनकर यहां अध्ययन करो तो विद्या पढ़ा दूंगा सो तुम विद्या के अर्थी हो तो मेरा कहना
मानो अन्यथा मैं विद्या नहीं पढ़ाऊंगा ऐसा कहने से वह दोनों भाई बोले हे उपाध्याय सूर्यमित्र

तुमने जैसे कही वैसे ही करेंगे, इस भांति कह कर सूर्यमित्र के समीप बडे आदर से विद्याध्ययन करने का प्रारंभ करते भये, आलस्य रहित वह दोनों ब्राह्मण के पुत्र अनुक्रम से गिनती के दिनों में ही अनेक शास्त्रों को पढ़ कर महान प्रवीण पंडित होगये अनेक शास्त्रों का अध्ययन कर वह दोनों भाई अपने घर आने को उद्यमी भये, तब सूर्यमित्र ने उनको वस्त्राभरण देय हर्ष कर ऐसे कहा, हे सामशर्म ब्राह्मण के नंदन अग्निभूत वायुभूत हो, मैं तुम्हारा निश्चय से हितकारी मामा हू सा अगर मैं यहां तुम को सोमशर्म की तरह यथेच्छ रमणीक खान पानादि देता तो तुम पूर्ववत कौतक विषयाशक्त भये थके विद्याध्ययन न करते मूर्ख ही रहजाते यह विचारकर मैंने विद्याध्ययनकी सिद्धि के अर्थ भिक्षा बृत्ति से तुम को दुखित किये, कैसा हूं मैं तुम दोनों का हित का वांछक हूं, यह वचन सूय मित्र के सुन कर अति हर्षाय मान होय बडा भाई अग्निभूत सूर्यमित्र की प्रशंसा करता भया कि हे बुद्धिवान सूर्य मित्र, तुम तो हमारे पिता समान दूजे हितकारी पिता हो तुमने ज्ञान दान से यहां हमरा पंथ हितकारी अनुष्ठान किया, और यह मनुष्य जन्म सफल किया और जीव ने का उपाय दिया, विद्यादान के सिवाय और दान श्रेष्ठ नहीं है और विद्यादान के दातार के सिवाय पृथ्वी विषे और कोई श्रेष्ठ दातार नहीं है, सो जो कृतघ्नी मूर्ख विद्या दान का दातार जो उपाध्याय उस का किया कल्याण का कारण उपकार नहीं माने हैं उन पापियों की समस्त विद्या पाप से नष्ट होय है, और

मूर्खपन की प्राप्ति होय है और परभव विषे नरकादिक गति होय है उसी समय दूसरा भाई दुराचारी वायुभूत सूर्यमित्र गुरु पर कोपायमान होय अपनी दुर्गति की करणहारी गुरु की बड़ी निंदा करता भया, रे सूर्य मित्र! रे अधम! रे दरिद्री! तू चांडाल समान है, रे दुराचारी! तैंने बलात्कारे घर घर भिक्षा मंगा मंगा कर हम को विद्या पढाई ॥

"अब कारण पाय ग्रन्थ करता आचार्य यहां कहे हैं, अहो भव्य जीवहो, देखो एक माता के उदर से उत्पन्न भये जो अग्निभूत वायुभूत दोनों भाई उन विषे महान अंतर है देखो अग्निभूत ने तो गुरु की प्रशंसा करी और वायुभूत ने गुरु की निंदा करी इससे यह जानिये है कि प्राणियों के कर्मों की गति विचित्र है" ॥

अब वह दोनों भाई राजगृह नगरसे कौशांबीपुर आयकर राजा अतिबल को आशीर्वाद देय अमृत समान बचन कह कर अपने शास्त्राभ्यासकी कुशलता प्रकाशी, सो नृपने आदर पूर्वक उन को अपना पुरोहित पद फिर दुवारा दिया सो यह दोनों भाई अपना पुरोहित पद अंगीकार कर बडी संपदा सहित आनंद से कौशांबी पुर विषे तिष्ठते भये, यह कथा तो यहां ही रही ॥

अथानन्तर—एक दिन राजगृह नगर का राजा सुबल स्नान के अवसर विषे अपनी देदीप्यमान मणियों कर जडित स्वर्ण मई मुद्रिका तैल मर्दन के अवसर मंद कांति होने के भय से सूर्यमि

को दी, तब सूर्यमित्र उस मुद्रका को अंगुरी विषे धारण कर अपने घर आया। वहां ब्राह्मण के स्नान सन्ध्या तर्पणादि कर्म कर और भोजन कर फिर राज मंदिर जाय था, सो उस मुद्रिका को अंगुरी विषे नहीं देख कर अत्यंत खेद खिन्न भया, तब मुद्रिका के जानने निमित्त परमबोध नामा निमित्त ज्ञानी को बुलाय कर इस भांत पूछी अहो निमित्तज्ञानी हो रत्न जड़ित स्वर्ण मई मुद्रिका अंगुठी मेरे हाथ में से जाती रही सो कृपा करके यह बतलाइये कि पावेगी या नहीं। तब पुरोहित के प्रश्न से निमित्त ज्ञानी अपने निमित्त को विचार कर कहता भया। हे सूर्यमित्र ! तुझे उस मुद्रिका का अवश्य लाभ होगा, ऐसे कह कर निमित्त ज्ञानी तो अपने घर गया, परन्तु सूर्यमित्र पुरोहित शोक कर खेद खिन्न अपने महल में तिष्ठे था। उस समय उस नगर के बाहर उद्यान विषे चतुर्विध संघ सहित सुधर्म नामा आचार्य पधारे, यह सुन कर पुरोहित अपने चित्त विषे विचारी कि यह ज्ञानी मुनि ज्ञान नेत्र कर मुद्रिका को प्रत्यक्ष बता देंगे, इस से गुप्त रूप से एकाकी जाय कर इन को पूछूं, कैसे हैं सुधर्माचार्य ? अनेक भव्य जीवों को सम्बोधने वाले हैं, और इंद्र नरेन्द्र नागेन्द्रों कर सेवनीक हैं चरण युगल जिन के तीन ज्ञानादि अनेक गुणों के धारक समस्त जीवों के हितकारी हैं और जगत कर बन्दनीक जगत विषे श्रेष्ठ समस्त जगत के स्तुति करने योग्य हैं, सो पुरोहित सूर्यमित्र पुण्य के उदय कर काल लब्धि के योग से दिन के अस्त होने के अवसर मुद्रिका के पूछने के निमित्त शीघ्र ही बन विषे

सुधर्माचार्य के समीप गया, वहां ज्ञानवृद्धि आदि अनेक गुणों के आकर और शरीरादिक विषे निर्मोही
मोक्ष के साधन विषे लवलीन ऐसे योगीश्वर को देख कर लज्जा और अभिमान के योग से प्रश्नकर
करने को असमर्थ और कार्यका अर्थी ऐसा जो पुरोहित सो कार्य्य की सिद्धि के अर्थ मुनि के चहुंओर
भ्रमण करे। सो उसको वह परोपकारी योगीश्वर अवधि ज्ञान के योग कर अत्यंत निकट भव्य जान
इस भांति अमृतमय वचन कहते भये। कि हे सूर्यमित्र ! नृप की रमणीक मुद्रिका को कर की अंगुरी
से गेर कर चिंतातुर भया थका तू यहां मेरे पास आया है, तब सूर्यमित्र अपने मनमें यह विचारता भया
कि जो समस्त कार्य्य मेरे चित्त विषे थे सो सारे बिना कहे मुनि ने बतला दिये तब सूर्यमित्र अपने
हृदय विषे बहुत आश्चर्य को पायकर शीश नवाय मुनि को नमस्कार कर ऐसे पूछता भया। हे ज्ञानिन्
जहां मुद्रिका पड़ी होय सो मुझे कहो, तब वह ज्ञानरूप नेत्र के धारी सुधर्माचार्य इस भांति कहते भये।
हे धीमन (बुद्धिमान)! तेरे महल के पिछाड़ी बाग के मध्य सरोवर की पाल पर खड़ा रह कर तू सूर्य
को अर्घ देवे था तब तेरे कर की अंगुरी से निकस कर मुद्रिका सरोवर के जल में कमल की कर्णि
का विषे शीघ्र ही पड़ी, अबार अदृश्य विद्यमान है, इस से हे भद्र मुद्रिका संबंधी शोक छोड़, और
मेरे बचन विषे निश्चय कर इस भांति मुनि के बचन सुन कर जहां मुद्रिका बताई थी, वहां जाय
तैसे ही मुद्रिका कर्णिका विषे पड़ी देख मुद्रिका को ग्रहणकर हर्षायमान होय राजा की भेटकर विस्मय

को प्राप्त भया। सूर्यमित्र पुरोहित चित्त विषे इसभांति विचारता भया अहो यह मुनिराज प्रत्यक्ष सर्व के ज्ञाता ज्ञानी पुरुषों के मध्य अनुपम महा ज्ञानी हैं, और भूमि विषे समस्त निमित्त ज्ञानियों के मध्य सारभूत यह ही निमित्त ज्ञानी हैं, इस कारण से इस मुनीन्द्र का आराधन कर जिस निमित्त ज्ञान से प्रत्यक्ष मुद्रिका बताई तिस निमित्त ज्ञान की प्रार्थना करूं, उस निमित्त ज्ञान कर सत्पुरुषों और पंडितों के मध्य मेरी बड़ी विख्याततता होयगी, और महान् ऐश्वर्य का लाभ होयगा, लोक विषे मानता होयगी, और परम पद का लाभ होयगा। इस भांति विचार कर अति लोभी सूर्यमित्र सर्व से गुप्त रूप निमित्त ज्ञान सीखने को सुधर्माचार्य के समीप गया, वहां योगीराज को हाथ जोड़ सिर निवाय प्रणाम कर भले वचन से प्रार्थना करी। हे भगवन्! हे कृपानाथ !! प्रत्यक्ष अर्थ को प्रकाशिनी अति दुर्लभ यह विद्या मुझे देवो, तब वह सुधर्माचार्य अवधिज्ञानी सूर्यमित्र के हित के इच्छक सूर्यमित्र को बोले। हे भद्र ! यह प्रत्यक्षार्थ प्रकाशिनी परम विद्या निर्ग्रंथ ज्ञानी मुनि बिना और के प्रकट परिणित को नहीं प्राप्त होय है। और पुरुष के सिद्ध नहीं होय, सो तू भी विद्या का अर्थी है तो मुझ समान निर्ग्रंथ होजा। यह वचन सुधर्माचार्य के सुन कर सूर्यमित्र अपने घर जाय समस्त परिवार को बुला निर्ग्रंथ भेष की सिद्धि के अर्थ इस प्रकार प्रार्थना करता भया। अहो सज्जन पुरुषो ! सुधर्माचार्य के निकट प्रत्यक्षार्थ प्रकाशिनी प्रत्यक्ष चमत्कारिणी महा विद्या है, परन्तु निर्ग्रंथ भेष बिना

यह विद्या हम को देवे नहीं इस से विद्या के लाभ के अर्थ निर्ग्रंथ होकर छल से विद्या को ले अपना कार्य कर शीघ्र ही मैं वापिस आऊंगा, यहां मेरे वियोग से तुम को रंचमात्र भी शोक करना योग्य नहीं है, तब वह सज्जन विद्या के लोभ से सूर्यमित्र को बोले। हे सूर्यमित्र! जो तुम ने विचारी सोई नीकी है, परन्तु विद्या का लाभ भये पीछे अटकियो मत, तुरत ही आजाइयो॥

इस भांति विचारकर सूर्यमित्र पुरोहित तुरत ही मुनि के समीप जाय सिर नवाय प्रणाम कर केवल विद्या के लाभ के निमित्त इसभांति कहता भया। हे भगवन्! मेरे विद्यालाभ की सिद्धि के अर्थ निर्ग्रंथ मुनि का भेष आदि जो कर्तव्य हो सो करके मुझे शीघ्रही प्रत्यक्षार्थ प्रकाशिनी कल्याण रूपणी विद्या देवो। तब उन सुधर्माचार्य भावीकाल संबंधी समस्त पदार्थों के ज्ञाता ने, वाह्याभ्यंतर चौबीस प्रकार परिग्रह का त्याग कराय सूर्यमित्र ब्राह्मण को सुरशिव संपदा के कारण सारभूत अठाईस मूल गुण सहित भगवती दीक्षा दीनी, कैसी है दीक्षा? तीन जगत के जीवों कर बंदनीक है, और तीन लोक के सुख की करणहारी है, उस ही समय वह सूर्यमित्र पुरोहित सुधर्माचार्य को नमस्कार कर यह प्रार्थना करता भया। हे भगवन्! कृपा करके अब मुझे प्रत्यक्षार्थ प्रकाशिनी विद्या देवो। तब सुधर्माचार्य बोले। हे धीमन क्रिया! कलाप आदि अनुयोगों के अभ्यास किये बिना वह विद्या सत पुरुषों को भी सिद्ध नहीं होय है, यह बचन सुन कर सुबुद्धि सूर्यमित्र पुरोहित ने बड़े उद्यम कर

गुरु के पास चारों अनुयोग पढ़ना प्रारंभ किया, वहां प्रथम ही परम पुनीत जो त्रेसठ शलाका पुरुषोंके पूर्व भव और सुख,आयु,कायविभूति आदि का प्ररूपक और धर्मका कारण ऐसा जो प्रथमानुयोग उसको पुण्य पाप के फल की प्रकटता के अर्थ पढ़ता भया, और लोक अलोक के विभाग को तथा लोकालोक के आकार विशेष का प्ररूपक और सात नरक आदि चारों गति के दुःखादिक का प्ररूपक और स्वर्गादिक के सुख संपदा का प्ररूपक ऐसा जो सकल वस्तु तत्व के दिखाने को दीपक समान करुणानुयोग सिद्धांत सो गुरु के मुख से अध्ययन किया, फिर मुनि श्रावकों की क्रिया, आचार गुण और जघन्य मध्यम उत्कृष्ट श्रावक के तीन भेद, तथा महाव्रत, अणुव्रत, अठारह हजार शील के भेद चौरासी लाख उत्तर गुण तथा तीन गुण व्रतचार शिक्षा व्रतरूप श्रावक के सात शील भेद और इन के स्वर्ग मोक्षादिक फल आदि जिस विषे निरूपण किये ऐसा जो सिद्धांत सो चरणानुयोग श्रीगुरु के बचन कर नीके अभ्यास किया, फिर जिस विषे षट् द्रव्य, सप्ततत्व, नव पदार्थ, पंचास्तिकाय आदि समस्त पदार्थों का संशय, विपर्यय, अनध्यवसाय रहित सांचे लक्षण और जैन दर्शन कहिये सम्यक्दर्शन अथवा जिनमत का सांचा स्वरूप तथा एकांत, विपरीत, विनय, संशय, अज्ञान रूप पंच भेद मिथ्यात का निराकरण और सांचे झूठे मत के देव, गुरु धर्मादिक की परीक्षा ही हाय ऐसा परमोत्तम द्रव्यानुयोग श्रीगुरु के पास बहुत नीके अभ्यास किया, सो सूर्यमित्र मुनि द्रव्यानुयोग

के अभ्यास करने से उत्तम सम्यग्दृष्टि होकर हेय जो तजने योग्य और उपादेय जो ग्रहण करने योग्य जे अन्यमत कर कहे और जिनमत कर कहे पच्चीस सोलह और सात तत्व नव पदार्थ जिन के शुभाशुभ लक्षण धर्म अधर्म के भेद और जिनमत तथा अन्यमत के भेदों को भले प्रकार जान कर महा बुद्धिवान निर्मल चित्त विषे इस भांत प्रकट विचार करता भया। अहो, श्रीजिनेन्द्र देव के मुख से प्रकट भया। और स्वर्ग मुक्ति के सुख का कारण ऐसा जिनमत ही यह सारभूत जगत पूज्य सांचा दीखे है, और अन्य मतियों कर कल्पना किये बहुत निंदनीक जे अन्य मत वह हालाहल समान अनेक जन्म विषे प्राणों के घातक हैं, अब मुझ को नरक निगोद के कारण भाषे हैं और सर्वज्ञ देव कर कहे सम्यक्ज्ञानके कारणभूत यह जीवादि समस्त पदार्थ मुझको सार सहित भासे हैं, और कुमार्ग गामियों कर कहे कल्पित यह खोटे तत्व झूठे महान पाप के कारण मैंने अज्ञान से वृथा ही अभ्यास किये मति श्रुति है नाम जिनके ऐसे परोक्ष दो ज्ञान जगत के हितकारी केवल ज्ञानवत लोकालोक संबंधी समस्त पदार्थों को परोक्ष प्रकाशे हैं, और यहां ही जिसकर समस्त मूर्तीक द्रव्य और जीवोंके भवांतर प्रत्यक्षपणे साक्षात् देखिये हैं, ऐसा अवधि ज्ञान है, तिस देशावधि, परमावधि, सर्वावधि कर तीन भेद हैं, उन विषे देशावधि ज्ञान तो चारों ही गति विषे सम्यग्दृष्टि जीवों के भव प्रत्यय अथवा अवधि ज्ञानावरण कर्म के क्षयोपशम से उपजे है, और परमावधि सर्वावधि ज्ञान तद्भवमोक्षगामी भावलिंगी

नोंही के उत्पन्न होय है, अन्य जीवों के नहीं होय हैं और रूपी द्रव्यों के सूक्ष्म तत्त्व के प्रत्यक्ष
ने को दीपक समान मनः पर्ययज्ञान भावलिंगी निर्ग्रंथ मुनीश्वरों क ही होय है और द्रव्यलिंगी
ों के कुमति कुश्रुत विभंग ज्ञान होय है सम्यग्ज्ञान कभी भी नहीं होय हैं और चार घातिया
के नाश से केवल ज्ञान प्रकट होय है, कैसा है केवल ज्ञान त्रिकालवर्ती समस्त पदार्थों को
जाने है, यह केवल ज्ञान त्रिलोक दीपक आत्मा का निज स्वरूप है, यह पांच भेद सम्यक्ज्ञान
पदार्थों के प्रकाशक हैं, इन ज्ञानों के देने का लोक विषे कोई भी किसी को समर्थ नहीं हैं,
रण कर्म के क्षयोपशम से अथवा क्षय से योगीश्वरों के यह पांच ज्ञान स्वयमेव प्रकट होय हैं
ार ज्ञान तो ज्ञानावरण के क्षयोपशम से होय हं, और केवलज्ञान चार घातिया कर्मों के क्षय
है, यह मैंने आत्म हित के अर्थ भला उत्तम कार्य किया जो अवधि ज्ञान के लोभ कर
संयम ग्रहण किया, जैसे कंद मूल को हेरते हेरते निधि का लाभ होय तैसे ख्याति पूजा के
से मेरे दीक्षारूप निधिका लाभ भया, और यह सुधर्माचार्य जो समस्त जीवों के हित के वांछक
की आज्ञा रूप भला उपाय कर मुझ को भगवती दीक्षा दई, कैसी है भगवती दीक्षा समस्त
की हितकारिणी है, इस दीक्षा कर आज मैं कृत्य कृत्य हूं, और मोक्षमार्गी हूं और समस्त पापों
हित पवित्र मैं आज तीन जगत कर पूज्य भया इस संसार विषे अनादि काल से दुर्लभ ऐसी यह

सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान सम्यक् चारित्र की एकता रूप जो बोधि सो महान् उदय कर जिन शासन विषे मैंने पाई, हमारे भुक्ति मुक्ति के दायक निर्दोष अर्हंत देव हैं, अनन्त गुणों का आकर और तीन जगत का नाथ ऐसा अर्हंत देव मैंने काल लब्धि से पाया है और दुस्तर संसार समुद्र के तिरवे को अथवा भव्य जीवों को तारने को समर्थ ऐसा निर्ग्रंथ गुरु मैंने बडे पुण्य के उदय कर पाया है कैसा है निर्ग्रंथ गुरु ? धर्म रूप है बुद्धि जिसकी इस संसार विषे मिथ्यामार्ग में तिष्ठते थके मेरे इतने दिन वृथा ही भये, और स्नान संध्या तर्पणादि विषे मेरे केवल संक्लेश ही भया ये जीव मिथ्यादृष्टि जिन धर्म से पराङ्मुख देव कर ठगे थके धर्म के अर्थ कुमार्ग विषे वृथा ही खेद खिन्न होय हैं इससे तीन लोक विषे सारभूत ऐसा जिन शासन मैंने अति दुर्लभ पाया सो मैं आज महान पुण्य वान भया और आज मैं धन्य भया और आजही मैं मोक्ष मार्ग विषे गमन करण हारा भया, जैसे जोतिषी देवों विषे श्रेष्ठ सूर्य है और धातुओं के मध्य स्वर्ण की खानि श्रेष्ठ है और पाषाणों विषे चिंतामणि परम श्रेष्ठ है, वृक्षों में कल्प वृक्ष, स्त्री पुरुषों के मध्य शीलवान स्त्री पुरुष, धनवान पुरुषों में दातार, तपस्वियों में जितेंद्री पुरुष, और पंडितों में ज्ञानी जीव, उत्तम आचरण के धारी श्रेष्ठ हैं तैसे समस्त धर्मों के मध्य श्रीजिनेंद्र कर भाषित दया मई धर्म परमश्रेष्ठ है, और समस्त मार्गों में श्रीजिनेंद्र कर भाषित निर्ग्रंथ भेष रूप जिनेंद्रमार्ग ही उत्तम श्रेष्ठ है, जैसे गऊ के सींग से दूध और, सर्प के मुख से अमृत

और अनाचार (कुकर्म) से यश, मान से महंत पणा कदाचित् भी नहीं, पाइये है, तैसे कुदेव, कुगुरु, कुधर्मके सेवनसे कुमार्ग विषे प्रवर्तनेसे और खोटे शास्त्रों के अध्ययनसे श्रेय कहिये कल्याण और शुभ कहिये पुण्यकर्म और शिव कहिये मोक्ष कदाकाल भी नही पाइये ॥

इत्यादिक चिंतवन करने से सूर्यमित्र मुनिराज अत्यंत दृढ़ वैराग्य को पायकर और कर-तल की रेखा समान समस्त हेयोपादेय वस्तुओं को जान कर और सम्यग्ज्ञान के प्रभाव से बारह प्रकार संयम विषे लवलीन होय कर जिन शासन विषे कहे जे व्रत और तप उनके पालने को उद्यमी भये, इस भांति ज्ञानाभ्यास कर सूर्यमित्र मुनिराज इंद्र नरेंद्र नागेंद्रों कर पूजनीय भये, कैसे हैं, सूर्यमित्र मुनिराज ? सम्यग ज्ञानादि, अनेक गुणों की है, निरंतर बढवारी जिनके, और तीन लोक विषे विख्यात है कीर्ति जिन की और सम्यग् दर्शन, सम्यग्ज्ञान, सम्यक् चारित्र की एकता रूप जो मोक्ष मार्ग उस विषे अतिचार रहित हैं गमन जिनका ऐसे परमोत्कृष्ट भये ॥

इस लिये हे भव्य जीव हो, तुम भी ऐसे जानकर बड़े आदर से सकल शास्त्रों का अध्ययन करो, समस्त पापों का विनाश करनहारा और पुण्यका निवास यह सम्यग्ज्ञानहै, और ज्ञानवानपुरुषही ज्ञान का आश्रय करे हैं और शिवरमणीके चरणारविन्द ज्ञान करही अवलोकन करिये है इंद्र, नरेंद्र, नागेंद्र, ज्ञान ही के अर्थ शीश नवाय नमस्कार करे हैं, समस्त जीवों के ज्ञान को टार अनुपम दूजा नेत्र नहीं

है, ज्ञान नेत्र से ही समस्त वस्तु यथावत जानी जाय हैं, और ज्ञान का फल समस्त कर्मों का अत्यंत क्षय रूप मोक्ष है, और मैं भी ज्ञानही विषे निरंतरमन लगाऊं हूं इस लिये हे ज्ञान तू मुझे ज्ञानी कर॥ इति श्री सकल कीर्ति आचार्य विरचित सुकुमाल चरित्र संस्कृत ग्रन्थ उसकी देश भाषामय वचनिका विषे सूर्यमित्र पुरोहित के दीक्षा ग्रहण का वर्णन जिस में है ऐसा चौथा सर्ग समाप्त भया॥



# ५ पांचवां अधिकार

(नागश्री के भवों का वर्णन)

चौपाई—बाहिरभ्यंतर परिग्रह छार। गुणसंयुत धारी अविकार।
सकल शिरोमणि तिहुं जग बंद। प्रणमूं अध्यापक गुणवृन्द

अथानंतर—यह सूर्यमित्र मुनि सुधर्माचार्य सहित ग्राम, खेट, पुर, अटवी आदि अनेक दे में विहार करते अनुक्रम से इस चंपापुरी में आये, सो यह पुरी भगवान् वासपूज्य द्वादशम तीर्थं की निर्वाण भूमि है, इसके तीन प्रदक्षिणा देय स्तुति कर नमस्कार किया तब यहां निर्वाण भक्ति

सहित सुधर्माचार्य के साथ मोक्ष के अर्थ और मोक्ष को प्राप्त भये जो सिद्ध परमेष्ठी उनके गुणग्राम की भावना के अर्थ प्रदक्षिणा सहित भक्ति करनेके अवसर अंतरंग विषे परिणामों की विशुद्धता निमित्त अज्ञान रूप तिमिर का घातक और त्रिलोक विषे समस्त मूर्तीक द्रव्यों का प्रकाशक जगत विषे उत्तम ऐसा अवधिज्ञान सूर्यमित्र महामुनिके स्वयमेव प्रकट भया ॥ अहो भव्य जीव हो, निर्वान्छिक शांत परिणामी वीतरागी मुनियों के अवधिज्ञान तप के प्रभाव कर अनेक ऋद्धि स्वयमेव प्रकट होय है, इस में कुछ भी संशय नहीं ज्ञान विज्ञान कर परिपूर्ण अनेक गणों के सागर रत्नत्रय कर विशुद्ध है आत्मा जिनका, सकल संघ के भार विषे समर्थ, महातपस्वी, महाध्यानी अतिचार रहित पंच महाव्रत के धारक पांचों इन्द्रियों के विजई महाशीलवान योगियों में प्रधान शांत है परिणाम जिनके, समस्त जीवों के हित के बांछक सांसारिक सुख विषे वांछा रहित ऐसे सूर्यमित्र मुनिराज बड़े गुणों कर अनुक्रम से सकल शिष्यों के मध्य प्रधान शिष्य भये, तब पूर्वोक्त प्रकार गुणोंकर सहित सकल संघ विषे प्रधान सूर्यमित्र का अवलोकनकर और सघ के भार विषे समर्थ जान, सकल संघ की साख कर विधि पूर्वक सूर्यमित्र मुनि को आचार्य पद दे कर गुरु सुधर्माचार्य तो शिव सुख की सिद्धि के अर्थ आप एकाविहारी भये, सुधर्माचार्य एकाकी उग्रोग्र तप करते और ईर्यापथ कर अनेक देश पुर ग्रामादि विषे विहार करते, ध्यानाध्ययन विषे आसक्त, प्रमाद रहित, जितेन्द्रिय, मौन व्रत के

धारक महा धीर वीर अनुक्रम से वाणारसी आये, वहां वाणारसी के बाहर भूमि भाग विषे प्रासुक निर्जन्तु शुभ स्थान में आत्म ध्यान का अवलंबन कर सुधर्माचार्य मुनि योग धार तिष्टे, वहां आत्म ध्यान के योग कर शिव मंदिर की सीड़ी समान क्षपक श्रेणी विषे आरूढ होय निर्मल शांत परणामी योगराज चार घातिया कर्मों को निर्मूल कर नव केवल लब्धि सहित केवल ज्ञान को प्राप्त भये, कैसा है केवल ज्ञान ? शिवरमणी के मुख अवलोकन को दर्पण समान है, तब वह केवली भगवान इन्द्रादिक देवोंकर केवलज्ञान कल्याणककी पूजाको पाय वहां ही अन्तिम शुक्ल ध्यानके बलसे अब शेष चार घातिया कर्मों का निपात कर देह को त्याग निर्वाण को प्राप्त भये। कैसा है निर्वाण ? लोक शिखर पर स्थिरीभूत अनंत गुणों का सागर है, और अविनाशी अनुपम सुखों की खानि है ॥

अथानंतर-वह सूर्यमित्र मुनिराज सकल संघ के नायक धर्म की प्रभावना करते आत्मीक स्वाधीन अविनाशी सुख के अर्थ भव्य जीवों को धर्मोपदेश देते पृथ्वी तल विषे विहार करते ईर्यापथ के पालक एक दिन भोजन के अर्थ कौशांबीपुरी विषे प्रवेश करते भये। वहां उन का भाणजा अग्नि भूत वायुभूत का बड़ा भाई सोमशर्म ब्राह्मणका पुत्र धर्मात्मा, परम निर्ग्रंथ अपने गुरु सूर्यमित्र मुनि-राज को दुर्लभ निधि समान देखअत्यंत हर्षायमान होय कहता भया ॥ हेभगवन्!यहां तिष्ठ, तिष्ठ, तिष्ठ, ऐसे तीन वार उच्चारण कर श्रीमुनि को पड़गाहता भया। दातार के सप्त गुण सहित

नवधाभक्ति कर सरस,मधुर,प्रासुक,ज्ञान ध्यानादिक की वृद्धिका दायक आहार दान अपने उपकार के अर्थ सूर्यमित्र मुनिराजको भाव सहित दिया,तब वह मुनिराज वीतराग परिणामोंसे भोजन कर आत्म ध्यान के अर्थ उलटे बन को चलने लगे, तब उस समय नमस्कार कर अग्निभूत ने ऐसे बचन कहे, हे भगवन् ! मेरा छोटा भाई वायुभूत क्रोध मायादि अनाचार कर और तुम सरीखे महंत पुरुषों की निंदा कर निरंतर पाप का उपार्जन करे है, इस लिये हे भगवन् ! उस दुराचारी के संबोधवे के अर्थ उस के घर पधारो, क्योंकि तीन जगत के जीवों को संबोधवे को आप ही समर्थ हो, यह वचन सुन कर मुनिराज बोले। हे अग्निभूत ! उस वायुभूत के निकट कभी भी जाना योग्य नहीं है, क्योंकि वायुभूत स्वभाव ही से रुद्र परिणामो है, और हमारे दर्शन मात्र से निंदादिक कर दुख दाई है महान पाप को अंगीकार करेगा, उस पाप कर उस का जीव चिरकाल दुर्गति विषे भ्रमण करेगा, यह बचन मुनि के सुन फिर अग्निभूत बोला। हे स्वामिन् ! मेरे ही आग्रह से आप पधारो आप के संबोधवे से उस का कुछ होनहार है सो होवेगा, इस भांति अग्निभूत के आग्रह से त्रिलोकवर्ती जीवोंके हित विषे उद्यमी और समस्त जीवों पर है समभाव जिन के,ऐसे सूर्यमित्र मुनिराज अग्निभूत की साथ वायु भूत के घर गये, वह पापी दुराचारी वायुभूत मुनि को देख कर सूर्यमित्र जान पाप के उदय से कोप थकी कटुक दुर्वचन कर मुनि की ऐसे निंदा करता भया। रे सूर्यमित्र ! पहले तू कृपण, दुष्ट, महान

कुटिल परिणामी था," और हम दोनों भाइयों को भिक्षा के अर्थ घर घर भ्रमावे था, सो अब तू पाप के उदयकर नग्न भया थका घर घर भ्रमण करे है, इत्यादिक कटुक दुर्वचन कहकर महामुनि की निंदा कर उस वायुभूत ने तिर्यंच गति का कारण निंद्य अशुभ पाप कर्म का बंध किया, सो जिसके जैसा शुभाशुभ गति होनहार है उसके वैसी ही सामग्री वहां मिल जाय है, उस के निवारण करने को कोई भी समर्थ नहीं है, वह योगी सूर्यमित्र मुनिराज उत्तमक्षमादिक गुणों कर सौम्यभाव की वृद्धि के अर्थ वायुभूत कृत आक्रोश परीषह को सहकर वहां से वनांतर को गये, तब धर्मात्मा अग्निभूत मुनि की निंदा सुन कर अत्यंत दुखी होय चित्त विषे संवेग को पाय कर समस्त विषयों विषे ऐसे चिंतवन करता भया। अहो यह अत्यन्त पापी, दुराचारी, पापबुद्धि, वायुभूत पाप कर्म के उदय से अपने दुर्गति की देनहारी इस सूर्यमित्र मुनि की निन्दा वृथा ही करी, अथवा इस वायुभूत का इस में क्या दोष है मैं पापी पापात्मा ही जो नहीं आवते भी मुनि को हठ से वायुभूत के घर लाया, कैसे हैं मुनि ? भावीकाल संबंधी समस्त शुभाशुभ होनहार के ज्ञाता हैं, इससे मुनि की निंदा कर उत्पन्न भया जो पाप कर्म का बंध सो निश्चय कर मेरे ही भया। क्योंकि कृत, कारित, अनुमोदना कर पाप कर्म का बंध होय है, सो इस पाप की शुद्धि ताके अर्थ बंदिग्रह समान घर का और अपने शत्रु समान बंधुजनों को त्याग कर संयम ग्रहण करूं मेरे उस भाई कर कहा कार्य है, जो बीतरागी गुरुओं

की निंदा करे, और इस घर कर अथवा कुटुंब कर कहा प्रयोजन सधेगा जिन कर नाना प्रकार के पाप कर्मों का आश्रय होय है अर्हंतदेव, निर्ग्रंथ गुरु और अर्हंत कर केहे, जो शास्त्र इन तीनों की भक्ति समान स्वर्ग मुक्ति का दायक संसार विषे और धर्म नहीं है और इन तीनों की निंदा समान नरक निगोद का दायक और दूसरा महान पाप नहीं है ॥

इस भांति विचार कर पुण्यात्मा अग्निभूत चित्त विषे दुगुणे वैराग्य को पाय कर संसार देह भोगों विषे उदास होय ग्रहवास का परित्याग कर बाह्याभ्यंतर चौबीस प्रकार के परिग्रह को छोड मन, वचन, कायकर, देवों को भी दुर्लभ ऐसा संयम, कर्मों की हानि के अर्थ पण्य के उदय से अंगीकार करता भया। अहो वह पाप भी यहां भला है, जिस पाप कर ज्ञानवान पुरुष संवेग को और मोह रूप बैरी के घातक महान तप संयम को प्राप्त होय ॥

अब अग्निभूत की स्त्री सोमदत्ता इस वृत्तांत को जान कर तुरत ही भर्तार के वियोग संबंधी शोक से मलिन मुख होय वायुभूत के समीप जाय शोक की शांति के अर्थ ऐसे कहती भई। हे वायुभूत! तैंने दुष्ट परिणाम से महामुनि की निंदा करी, तिस कर तेरा भाई अग्निभूत वैराग्य पाय कर मुनि भया। सो जब तक कोई न जाने तब तक अपन दोनों चल कर उसको समझाय कर ले आवें इस कार्य की सिद्धि के अर्थ तू मेरे साथ चल और जो हमारे चलने में दीर्घ काल लगेगा तो फिर तेरे भाई को

लाने को हम तुम दोनों समर्थ नहीं होंगे, इस भांति सोमदत्ता के बचन से महा क्रोधायमान होय कर क्रोधांध वायुभूत कोपकर अग्निभूत की स्त्री जो सोमदत्ता माता समान बडी भात्रज उसके मुख पर लात मारी, तब वायुभूत की लात की ताडना से सोमदत्ता स्वपर घातक क्रोध को पाय कर निंद्यकर्म का कारण जगत निंद्य इस भांति निदान करती भई, अरे दुराचारी, यहां तो मैं अबला कहिये निर्बल हूं, तेरे मुख पर उलटी लात देने को समर्थ नहीं, तथापि जन्मांतर विषे जैसी तैसी हूंगी तहां तेरी इस ही लात का स्तोक स्तोक खंडन करूंगी, भखूंगी ॥

अहो यह बडी आश्चर्य की वार्ता है, जो क्रोधकर आंधे दुराचारी पापी जीव हैं वह अपने और परके हिताहित को नहीं देखे हैं, ऐसे जानकर धर्म बुद्धि ज्ञानी पुरुषों को दोनों लोक का घातक और धर्म शर्म का विनाशक ऐसा शत्रु समान क्रोध, जो उसको क्षमारूप बाणों कर हनिवे योग्य है, ॥

अब वायुभूत के मुनिराजकी निंदा करने से सातवें दिन अनन्त पाप कर्म के उदय से सर्व शरीर विषे महाघोर दुखों का एक निधान उदंबरजाति का महान कोढ भया जिस से महान व्याधि घोर दुखों का भोग आर्तध्यान प्रकट भया आचार्य कहे हैं, अहो जीवहो, महान पाप कर्म के उपार्जन कर पापी जीव इस ही भव विषे तत्काल नाना प्रकार के क्लेशों कर दुख को पावे हैं, और परभव विषे जो नरकादि संबंधी दुःख भोगवे हैं तिनकी कथा कहने को कोई भी समर्थ नहीं है ॥

अब वह वायुभूत उदंबर कोढ़ आदि व्याधि कर घोर दुःख को भोग आर्तध्यान कर प्राण छोड़ पाप के उदय से उस ही कौशांबी पुरी विषे गधी भई अहो भव्य जीव हो परम पवित्र, परमपूज्य अर्हंत देव, निर्ग्रंथ गुरु दया मई धर्म के निंदक जीवों के पाप के उदय से इस ही भव विषे भूत, भावी वर्तमान पुण्य कर्म का और सुख का नाश होय है,इस भांति जान कर भव्य जीवों को प्राणों का अंत होते भी अर्हंत देव निर्ग्रंथ गुरु, दया मई धर्म और अर्हंत कर कहे शास्त्र और धर्मात्मा श्रावक इन की निंदा का त्याग करना योग्य है ॥

अब वह गधी पापके उदय कर अति दुःखी नाना प्रकार के सैंकडों क्लेशों के दुःख और क्षुधा, तृषा, शीत, उष्ण संबंधी तीव्र वेदना और लोकों विषे पैंड पैंड पर काष्ठ पाषाण की ताडना आदि अनेक प्रकार के दुखों को भोग अल्प आयु के अंत मरण कर वहां ही कौसांबी विषे महा दुखी सूरा भई, सो वह सूरी स्वामी रहित जिसका कोई रक्षक नहीं, पराधीन, क्षुधा, तृषा आदि तथा लोगों की ताड़ना आदि अनेक प्रकार दुख को भोग कर बडे कष्ट से प्राणों का त्याग कर पाप के उदय से इस ही चंपापुरी विषे चांडाल के वाडे में कूकरी (कुत्ती) भई,कैसी है कूकरी ? महान घोर दुःख कर व्याकुल है और विकराल कहिये महा भयंकर है, मुख जिसका अत्यंत क्रूर हैं परिणाम जिस के सो कूकरी पाप के उदय कर उस ही चांडाल के वाड़े में क्षुधा, तृषा,शीत, उष्ण संबन्धी नाना प्रकार के

दुखों को भोगती लोगों की ताड़ना कर अति कष्टसे प्राणछोड़ वहांही कौसांबीनामा चांडालीके जात्यंधा
नामा चांडाली (चुहड़ी) पुत्री भई,कैसी है चांडाली?पापके उदय से दुःख कर परिपूर्ण है, शरीर जिसका
और जन्महीसे आंधी और अत्यंत दुर्गंध भया है शरीर जिसका महा त्रिकराल कुरूपकी धरनहारी भई ॥

अथानंतर–उस अवसर विषे धर्म ध्यान में सावधान सूर्यमित्र अग्नि भूत दोनों मुनिराज
पृथ्वी विषे विहार करते जहां वायुभूत का जीव जात्यंधा चांडाली भई थी वहां आये, सो सूर्यमित्र मुनि
राज तो उपवासे थे सो वह तो बन विषे तिष्ठे, और अग्निभूत मुनि आहार के अर्थ उस नगरी में गये
सो वहां जाते हुये मार्ग में बहुत वृक्षों के वीच जामूण के दरखत के तले बैठी दुःख कर पीडित उस
चांडाली को देख उसके दुःखकर मुनि दुःखित भये और उस ही समय भवांतर के स्नेह से शोक कर
अग्निभूतमुनि के नेत्र में बलात्कार अश्रुपात भर आये तब वहां से उलटे शीघ्र ही जाय अपने
गुरु को नमस्कार कर इस भांति पूछते भये,हे महाज्ञानी एक चांडाली के दर्शन मात्र से मेरे नेत्रों विषे
अश्रुपात भर आये, और मेरे अतिशय कर दुःख भया, सो इस शोकादि दुःख का कारण क्या है सो
तुम कहो, तब सूर्यमित्र गुरु ऐसे कहते भये, हे धीमन, तेरा भाई कुबुद्धी वायुभूत हमारी निंदा संबंधी
पापके उदय कर निरंतर दुख भोग लोक निंद्य तिर्यंच गति विषे भ्रमणकर यह सुख का लेश कर भी
रहित जात्यन्ध चांडाली भई है, और पूर्व भव का स्नेह का संबंध से तेरे दुःख शोकादि भये हैं, इन

प्राणियों के भव भव विषे स्नेह और वैर पूर्व संबंध से प्रकट होय है, हे अग्निभूत इस चांडाली के कल्याण कारिणी अति निकट भव्यता आई है, सो सुन जो आज ही इसका मरण होयगा, इस लिये हे विचक्षण तुम शीघ्र ही जाकर न्यायके वचनसे उस चांडाली को पुण्यकी प्राप्ति के अर्थ श्रावक के व्रत पूर्वक संन्यास को ग्रहण कराओ। इस भांत सूर्यमित्र गुरु के वचन कर परोपकारी अग्निभूत शीघ्र ही जाकर जहां चांडाली तिष्ठे थी वहां प्राशुक भूमि पर तिष्ठ कर अमृत समान मधुर वचन कर ऐसे संबोधते भये हे पुत्रि,तू पाप कर्मके उदय से चांडाल संबंधी अत्यंत नीच कुल विषे घोर दुःख की भोगन हारी जन्मसे आंधी चांडालकी पुत्री चांडाली भई सो अब उस पाप कर्म की शांति के अर्थ और सुखकी प्राप्ति के अर्थ श्रावक का धर्म अंगीकार कर तिस धर्मकी सिद्धि के अर्थ मेरे कहनेसे मदिरा,मांस, मधु कहिये शहत और पंच उदंबर फल इन का त्यागकर और खाद्य स्वाद्य,लेय,पेय,आदि चतुर्विध आहार का त्याग करके पांच अणुव्रत,तीन गुणव्रत,चार शिक्षा व्रत पूर्वक संन्यास मरण अंगीकारकर क्योंकि यहां आज ही तेरा मरण होयगा इस से सुखकी प्राप्ति के अर्थ अनशन व्रत कर शीघ्र ही कल्याण का साधन कर इस भांत अग्निभूत मुनिराज का वचन सुन कर वह जात्यंधा चांडाली चार प्रकार आहार का त्याग कर शीघ्र ही श्रावक के व्रत धार कर संन्यास अंगीकार करती भई, यह कथा सूर्य मित्र मुनिराज चंद्र वाहन राजा से कहे हैं कि हे राजन, जिस अवसर चांडाली ने संन्यास ग्रहण किया तिस अवसर

को पूजने के नागों सहित उत्साह अर्थ के प्राप्ति की पुत्री, त्रिदेवी स्त्री की ब्राह्मण नागशर्म इस विषे

विषे इस नागशर्मं ब्राह्मण की स्त्री त्रिदेवी, पुत्री की प्राप्ति के अर्थ उत्साह सहित नागों के पूजने को
उसी रास्ते आरही थी, तब चांडाली मार्गके वशसे निकट आवती ब्राह्मण की स्त्री त्रिदेवी के वादित्रोंका
नाद सुन कर यह निदान करती भई, अहो, व्रत संन्यास के फल कर इस त्रिदेवी ब्राह्मणी के मैं उत्तम
पुत्री होऊं ऐसी प्रार्थना करूं हूं, इस सिवाय और शुभगति को नहीं याचूं हूं, जेसें कोऊ पृथिवी विषे
अज्ञानी कुबुद्धि मूर्ख रत्न के बदले काच खरीदे और हाथी से गर्दभ को लेवे, और स्वर्ण देय लोहा
लेवे, तैसे यह ज्ञान हीन जात्यंधा स्वर्ग संपदा का कारण जो व्रत संन्यास का फल पण्य कर्म ताकर
निंद्य स्त्री पर्याय की हर्ष कर जाचना करी, इस से उस निदान के दोष कर इस नागशर्म ब्राह्मण के
यह नागश्री नामा पुत्री भई है, कैसी है नागश्री! व्रत के संस्कार की है वासना जिसके, सो वह नागश्री
आज नागके पूजने को यहां आई थी, तब हम (सूर्यमित्र, अग्निभूत) ने पुत्री की बुद्धि कर इसको सम्यक्त
सहित श्रावक के व्रत ग्रहण कराये, सूर्यमित्र मुनिराज कहे हैं, हे राजा चंद्र वाहन साधु का निंदक
जो वायुभूत सोई पाप कर्म के उदय कर निंद्य तिर्यंच गति के चार भव विषे महाघोर दुख भोग कर
यहां यह नागश्री भई है, हे राजन्, पाप कर्म के उदय कर तो जीव दुर्गति विषे भ्रमण करे हैं, और पुन्य
कर्म के उदय कर शुभ गति को प्राप्त होय है, और पुण्य पाप रूप मिश्र भावकर मध्य गति जो मनुष्य
गति उसे प्राप्त होय है, धर्मात्मा जीव धर्म के फल से इंद्र अहमिंद्र चक्रवर्ति पद के सुख भोगवे हैं, और

पापी जीव पाप कर्म के फल से नरक तिर्यंच गति के घोर दुख पावे हैं धर्मात्मा पुरुष धर्म के फल इंद्र नरेंद्र नागेंद्र तीर्थंकरादिक की संपदा पावे हैं, और पापी जीव पाप से महा दारिद्र पावे हैं जो तीन लोक विषे सार भूत सुख हैं वह समस्त सुख धर्मात्मा जीवों के धर्म के प्रभाव से प्रगट होय हैं और जो जगत विषे नाना प्रकार के दुःखों के समूह हैं, वह पापी जीवों के पाप के फल से उदय होय हैं धर्म के सेवन कर तीर्थंकर, चक्रवर्ती, बलदेव, वासुदेव, प्रति वासुदेव आदि उत्तम पुरुष होय हैं और पाप के उपार्जन कर दूसरों के दास किंकर घर घर के भिखारी, दीन याचक होय हैं जो वस्तु तीन लोक विषे दुर्लभ है अथवा दूर द्वीपांतर देशांतर विषे वर्ते है, वह समस्त मनोवांछित वस्तु धर्मात्मा पुरुषों के धर्म कर स्वयमेव प्राप्त होय है और पापी जीवों के पाप के उदय से हाथ में तिष्ठी हुई वस्तु भी नष्ट होजाय है इस भांत धर्मात्मा पुरुष धर्म के प्रभावसे सर्व उत्तम गति को पावे हैं, और पापी जीव पापके उदयसे संपूर्ण दुख की खानि जो नरक निगोदगति उसको प्राप्त होय हैं, इस भांत जान कर अहो भव्य हो मन बचन काय की शुद्धता कर सकल पापों को छोड कर स्वर्ग मुक्ति के सुखकी प्राप्ति के अर्थ जिनेंद्र देव कर भाषित परमधर्म का सदा काल सेवन करो, धर्म है सो ब्रह्म कहिये लौकांतिक देव, नरेंद्र अमरेन्द्र पद का दायक है, और मैं भी शुभ गतिके अर्थ सदा काल धर्म ही को सेऊं हूं, और धर्म करही अनुपम आत्मीक धर्म को आचरण करूं हूं, इस लिये हे धर्म तू मेरे संसार के दुःख को दूर कर ॥

इत्याचार्य श्री सकल कीर्ति विरचित सुकुमाल चरित्र संस्कृत ग्रन्थ जिसकी देश भाषामय वचानका विषे नागश्री का भवांतर का है, वर्णन जिसमें ऐसा पंचमसर्ग समाप्त भया ॥



# अथ छठा अध्याय

(नागश्री का दिक्षा ग्रहण स्वर्गवास)

**चौपाई—श्रीमत तीन भुवन केईश। गुण सागर प्रणमूं नत शीश।**
**पंच परम गुरु शिव सुख हेत। जिन मंदिर जिन बिंब समेत ॥**

अथानंतर सूर्य मित्र मुनिराजने अमृत समान मधुर बानी कर कहे जो पापकर्मसे प्रगट भये घोर दुखों कर सहित ऐसे नागश्रीके पूर्वभव उनको राजा चंद्रवाहन और समस्त ब्राह्मण समस्त पुर जन कर सहित नागशर्म ब्राह्मण सुन कर संसार देह भोगों विषे और ग्रहवास विषे वैराग्य को पाय धर्म का अद्भुत महात्म्य जान कर चित्त विषे ऐसे चिंतवन करता भया, अहो इस लोक विषे जिनेंद्र भगवान कर कहा दयाभई

जैन धर्म ही सराहिवे योग्य पुण्य कर्म का कारण है और मूर्ख मिथ्या दृष्टियों करकल्पित समस्त जीवों का घातक ऐसा यज्ञादिक अन्य धर्म, कल्याण का कारण नहीं भुक्ति कहिये इंद्रादिकों के भोग और मुक्ति कहिये समस्त कर्म क्षय स्वरूप शुद्धात्मा का है,लाभ जिस विषे ऐसा परम निर्वाण इन दोनों के कारण अठारह दोष रहित छियालीस गुण कर विराजमान सर्वज्ञ वीतराग जिनेंद्र देव ही महादेव हैं, और अन्य नहीं, और सर्वज्ञ भगवान कर कहे ग्यारह अंग चतुर्दश पूर्वगत ही धर्म के मूल सांचे शास्त्र हैं, और सारवज्ञता रहित अज्ञानी पुरूषों कर कल्पना किये वेदादि शास्त्र महान पाप के मूल हैं सांचे नहीं, और लोका लोकके ज्ञायक महा प्रवीण समस्त जीवों के विना कारण बांधव निर्ग्रन्थ ही जैन के यति परम पूज्य गुरू हैं,और पांचों इद्रियोंके विषयों कर आकुल और मिथ्यादृष्टि कभी भीं गुरू नहीं, और भूत, भविष्यत्, वर्तमान, त्रिकाल वर्ति समस्त वस्तु स्वरूप का सूचक तीन जगत विषे दीपक समान जैसा ज्ञान निर्ग्रन्थ योगीश्वरों का है तैसा ज्ञान अन्य मिथ्या दृष्टियों को स्वप्न में भी नहीं, जैसे कोई मूर्ख हालाहल विषको भक्षण कर दीर्घ काल जीवने की बांछा करे तैसे ही कुमार्गी मिथ्यादृष्टि जीव घात कर कल्याण की वांछा करे हैं, जैसे कोई अज्ञानी बावला अपने कंठ विषे पुष्प माल की भ्रांति कर सर्प को धारण करे, तैसे कुमार्ग गामी मिथ्या दृष्टी पुरुष जीववध यज्ञादिक को, धर्म बुद्धि से पाप का आचरण करे हैं अहो, यह कुमार्गगामी मिथ्या दृष्टि जीव मदिरा के घट समान केवल बहिरंग मल

का किंचित् अभाव से अंतरंग विषे शुद्धताको नहीं प्राप्त होय हैं जैसे मदिरा कर भरे घट को जल से बाहर सैंकडों वार धोवते धोवते भी अंतर्गत मदिरा के दोष से दुर्गंध रहित शुद्ध नहीं होय है तैसे ही अंतर्गत कषाय मल कर व्याप्त मिथ्या दृष्टि जीव बाह्य स्नानादि कर शुद्ध नहीं होय है, केवल नरक निगोद का दायक पाप कर्म ही का बंध करे है, मिथ्यात्व कषाय रूप प्रचुर मोह के मल कर लिप्त कहिये अत्यंत मलीन ऐसे मिथ्या दृष्टि जीव यहां गंगा, जमना, त्रिवेणी, गोदावरी, आदि नदी और पुष्कर, लोहागर आदि तलाव कूवे, कुंड, वावडी, और समुद्र आदि जल के निवाणों विषे स्नान से अपने शुद्धता की वांछा करे हैं वह अज्ञानी जीव बुद्धि के भ्रमण से तृषा की शांति के अर्थ भाडली के जल को पीवे हैं जैसे जेष्ठमास विषे अत्यंत तृषातुर मृगदूर से फूले कांस को देख जल के भ्रम से दौर कर तहां जाय हैं सो कांस से प्यास कैसे मिटे, केवल खेद खिन्न ही होय, तैसे मिथ्यात्व कर मलीन मिथ्यादृष्टि जीव गंगादिक तीर्थों विषे इतने दिन वृथा ही गमावे है, स्नान कर शुद्ध भया चाहे है सो केवल घोर पाप का बंध करे है शुद्ध नही होय है, शुद्धता तो मिथ्यात्वकषाय मल के अभाव भये ही होय है जल विषे स्नान किये से कदाचित् शुद्धता नहीं होय ऐसा तात्पर्य जानना हाय हाय ! मैं कुबुद्धि कर मिथ्या मार्ग विषे इतने दिन वृथा ही गमाये, अब मेरे कुमति का अभाव भया, सुमति की प्रगटता भई, तिससे पुण्य के उदय कर भले मार्ग को प्राप्त भया हूं और अब ही मैं पुण्यवान

भया हूं, धन्य भया हूं, जिससे इस सूर्य मित्र मुनिराज के प्रशाद से अनादि काल से अति दुर्लभ अमोलिक ऐसा जैन धर्म मुझे प्राप्त भया है, इत्यादि नाना प्रकार चिंतवन के उपाय कर चित्त विषे द्विगुणित संवेदनिर्वेद,को पाय सूर्य मित्र मुनिराजके बचन रूप अमृतके पानसे बाह्य अभ्यन्तर परिग्रह कर सहित मिथ्यात्व रूप विषको वमन कर नागश्री का पिता नागशर्म प्रोहित भगवती दीक्षा ग्रहण करता भया और उसही समय और बहुत ब्राह्मण सूर्य मित्र मुनिराज के बचन से जिन धर्म का अद्भुत महात्म्य जान कर संसार देह भोगादि विषे परम वैराग्य को पायकर शीघ्र ही कुमार्ग को और बाह्य अभ्यंतर परिग्रहको त्याग कर मोक्षके अर्थ मुनीका संयम ग्रहण किया, और वह नागश्री अपने पूर्वभव सुन कर अनाचार के पाप से भयभीत होय और संवेगरूप आभूषण को पाय कर उसही समय एक सुपेद साडी बिना समस्त परिग्रहका त्यागकर बाल्यपणे में ही अति प्रवीण अर्जिका भई और नागशर्म प्रोहित की स्त्री त्रीदेवी आदि बहुत ब्राह्मणी भी जैन धर्म को सुनकर संसार देह भोग विषे वैराग्य को पाय मोहरूप वैरी का घात कर शीघ्र ही स्वर्ग मोक्षादिक की प्राप्ति के अर्थ परिग्रह का त्याग कर सार भूत सुखों की खान और मुक्ति की माता समान ऐसी भगवती दीक्षा अंगीकार करती भई और चंपापुरी का राजा चंद्रबाहन भी नागश्री की कथा के श्रवण मात्र से विषय भोगादि विषे उदास होय लोक पाल पुत्र को राज देय बहुत भव्य जीवों सहित मन, बचन कायकी शुद्धता कर मोक्ष के

अर्थ जिन मुद्रा को हर्ष से धारण करी और राजा चन्द्र वाहन की बहुत राणियां भी वैराग्य को पाय भरतार की साथ मोक्ष सुख के अर्थ शीघ्र ही आर्यका के व्रत आचारण किये, और अन्य भी पुरवासी बहुत लोक नागश्री की कथा रूप अमृत पान से मिथ्यात्व रूप विष का वमन कर और परम सम्यग्दर्शन को ग्रहण कर कितनों ने तो मोक्ष की सिद्धि के अर्थ महाव्रत धारण किये, और कितनों ने अणुव्रत ग्रहण किये, और केईयों ने धर्म विषे महान श्रद्धा ही ग्रहण करी ॥

अथानन्तर-तिस पीछे वोह सूर्यमित्र मुनिराज बडे संघ सहित धर्म की प्रभावनाके अर्थ शीघ्र ही विहार करने को गमन किया और सूर्यमित्र गुरूके वचन कर वह समस्त नवीन दीक्षित शिष्य निरन्तर सावधान यत्ना चार से अग पूर्वादि समस्त श्रुत को पढ़ते भये, वह समस्त मुनिराज सूर्य मित्र गुरु कर सहित कर्म रूप बन विषे दावानल समान ऐसा बारह प्रकार घोर तप भव भोगरूप वैरी की शांति के अर्थ करते भये, और सूने घर, पर्वत की गुफा, पर्वत के शिखर पर्वतके दराडे और निर्जन गहन बन आदि स्थानों विषे ध्यान और अध्ययन की सिद्धि के अर्थ वह मुनि प्रमाद रहित निवास करते भये, और गमन करते वन पर्वत आदि स्थानों विषे जहां सूर्य अस्त होय तहां ही वह मुनि जीव दया के अर्थ कायोत्सर्ग कर तिष्ठते भये, और वह मुनि एकाग्रचित्त कर यत्न से निरंतर धर्म शुक्ल ध्यान को चिंतवे हैं, और आर्तरौद्रध्यान को कदे भी नहीं विचारे हैं और वह मुनि सदाकाल

भव्य जीवों को धर्म का उपदेश स्वाध्याय षट आदि शुभ कर्मों को कहे हैं और भोजन कथा स्त्री कथा आदि विकथाओं को कभी नहीं करे हैं ॥

और वह मुनि सारभूत अठाईस मूलगुण और चौरासी लाख उत्तर गुण और चंद्रमा समान उज्वल चारित्र को यत्न सहित मन, बचन, काय की शुद्धता कर अतिचार रहित पाले हैं और वह मुनि कलह, युद्ध, और स्त्रियों के रूप और मिथ्या दृष्टियों के स्थान, आदि के देखने विषे तो अन्ध समान हैं और अरहन्तदेव, निर्ग्रन्थगुरु, और अरहंत के प्रतिबिंब, निर्वाण भूमि आदि धर्म के स्थानों को अवलोकन करे हैं और वह ज्ञानी मुनि खोटे तीर्थ, खोटे स्थान, और खोटे मार्ग इन के गमन विषे पांगुला समान हैं, और निर्वाण भूमि आदि भले तीर्थ और भले गुरु यात्रा आदि धर्म कार्यों विषे गमन करन हार हैं, और वह मुनि स्त्री कथा आदि विकथा और पराई निन्दा आदि के करने विषे गूंगा समान हैं, और उत्तम पुरुषों की समीचीन कथा सिद्धांत और जीवादिक तत्वोंका स्वरूप आदि कहने विषे उत्साह सहित हैं, और खोटे शास्त्र, खोटी कथा, खोटे बचन, तिनके सुनने विषे बहरे समान हैं और सरवज्ञ कर कहे आगम और आत्म तत्वादि धर्म आदि के सुनने विषे सदा सावधान हैं, और वह मुनिराज परनिंदा कर रहित हैं और स्वाध्याय ध्यानादिक विषे निरंतर चित्त को लगावे हैं और पाप के लेशमात्र से अति भयभीत केवल मोक्ष ही के बांछक हैं, और वह मुनि घोरवीर उपसर्ग विषे निर्भय समस्त विकार

हैं और पाप कर्म का बन्ध होने विषे बड़े कायर हैं, कर रहित परिषहों के सहने विषे महाधीर वीर जीते हैं मोह रूप वैरी के सावंत जिन्होंने, बाह्य इत्यादि नाना प्रकार शुभ आचरण कर शोभायमान ह धन जिन के, ऐसे वह मुनिराज अभ्यंतर परिग्रह कर रहित सारभूत गुणों कर सहित तप ही करे हैं, और वह नागश्री आदि सूर्यमित्र गुरु कर सहित यत्न से नाना देश पुरग्रामादिक विषे विहार हैं वह आर्यका शुभ है आशय समस्त आर्यका अनेक देश पुर ग्रामादिकन में विहार करती भई, कैसी जिन के, और हता जिनका और धर्म ध्यान विषे तत्पर सदा कालसिद्धांत के पढ़ने विषे है उद्यम के साधन है मोह, प्रमाद, और इंद्रियों की वांछा जिन्होंने, और व्रत शीलादि कर भूषित, आत्म कार्य भेस अंग जिनके, विषे उद्यमी, पाप से भयभीत, सरल हैं परिणाम जिनके, और विकार रहित है नाना प्रकार तपश्चरण विषे तत्पर अत्यंत निर्मल हैं ॥

अब सूर्यमित्र मुनिराज के दुद्धर तपश्चरण कर और परिणामों की अत्यंत विशुद्धता कर और अति निर्मल आचार संयम कर और धर्म शुक्लादि समीचीन भावों कर उग्र दीप्त आदिक सार भूत नाना प्रकार की रिद्धि स्वयमेव प्रगट होती भई, सो वह सूर्यमित्र मुनिराज संघ सहित पृथिवी विषे विहार करते और अनेक [illegible] जीवों को मोक्ष मार्ग विषे स्थापन करते धर्मोपदेश रूप अमृत की वरषा कर समस्त जीवों को [illegible] करते महन्त पुरुषों के गुरु एक दिन धर्म की प्रभावना के अर्थ

राजगृह नगर के समीप आय कर प्राशुक बन की भूमि विषे विराजे, उस अवसर विषे कौशांबी पुरी का राजा अतिबल सो राजगृह नगर का सुबल नामा राजा उस का काका सुबल के मिलाप को आय कर सुबल कर सन्मानित भया थका प्रीत कर उस ही राजगृह नगर विषे तिष्ठे था, तब वह सुबल अतिबल दोनों राजा धर्म के वांछक बनपाल के मुख से सूर्यमित्र मुनिराज का आगमन जान कर शीघ्र ही धर्म के अर्थ मुनिराज की बंदना को बन में गये, वहां तिष्ठते दीप्त ऋद्धि कर प्रकाश मान सूर्यमित्र मुनिराज को शीस नवाय प्रणाम कर हर्ष सहित प्रासुक अष्टद्रव्य कर भक्ति भाव से पूजन करी और उपमा रहित और समस्त दिशाओं के अंधकार के विनाशक ऐसे सूर्यमित्र मुनि के देह की देदीप्यमान क्रांति देख कर राजगृह नगर का राजा सुबल बहुत विस्मय को प्राप्त भया और तपश्चरण का अतिशय देख हरषाय मान होय अपने हृदय विषे ऐसे चितवन करता भया। अहो ! यह सूर्यमित्र पुरोहित सर्व विप्रों में प्रधान मेरा दास समान शुभ चिंतक किंकर था, सो भगवती दीक्षा, और तपश्चरण के अनुपम फल से अनेक सूर्य समान देदीप्यमान रूपवान महातेजस्वी महाम ज्ञाना कांति कर प्रकाशमान सकल संघ विषे प्रधान ऐसा गुणवान सूरपद का धारक भया है, अहो इन पुण्यवंत महंत पुरुषों के इस तप संयम ध्यानादिक कर इस ही लोक विषे सत्कार और पूज्यपना और नाना प्रकार के चमत्कारों की प्रत्यक्ष दिखावनहारी अनेक महान ऋद्धि प्रगट होय

हैं परलोक विषे कैसी सारभूत विभूति संपदा और कौनसा उत्तम उच्च पद होयगा, इससे मैं अपने चित्त विषे ऐसी जानूं हूं कि इस तपश्चरण के फल से परलोक विषे इस से भी अधिक ऋद्धि संपदा पाइये है ऐसा मेरे निश्चय है। और जिस राज्य संपदाके त्यागन कर इस भव विषे और परभव विषे परम संपदा पाईये है, तो उस राज्य संपदा के छोड़ने में ज्ञानवंत पुरुषों के काल का विलम्ब कहां ? अर्थात् कुछ भी काल का विलंब नहीं है, इस भांत चित्त विषे विचार कर राजगृह नगर का राजा सुबल धर्म विषे और धर्म के फल विषे परमसंवेग को पाय और संसार देह भोगादि विषे अत्यंत उदास होय राज्य का अत्यंत पाप रूप भार को, और गृह बंधन के छोड़ने को और कल्याण रूप निर्मल तपश्चरण अंगीकार करने को उद्यमी भया, और उसी समय तप की प्राप्ति के अर्थ कौशांबी का राजा जो अतिबल उसे कहता भया। कि हे धीमन नृप ! अतिबल मगधदेश राजगृह नगर का परिपूर्ण राज्य त ग्रहण कर, मैं संयम अंगीकार करूं हूं, तब धर्मात्मा राजा अतिबल सुबल को कहता भया। हे राजन् ! जो महान दोष राज का तुम को दीखा सोई महान दोष विशेष सहित अब मुझे भी दिखाई दिया है और तप धर्म चारित्र के जो गुण तुम को दीखे वैसे ही गुण भेद विज्ञान रूप निर्मल नेत्र कर निश्चय सेती मुझे अधिक दीखे हैं॥ इससे तप संयमादिक गुणोंकी प्राप्ति के अर्थ मैं भी यह राज्य रूप पाप का भार छोड़ कर मुक्ति के राज्य के अर्थ तुम्हारे साथ ही तप संयम अंगीकार करूंगा।

ऐसे बचन कर अतिबल को राज्य सुख से पराङ्मुख जान राजा सुबल मीनध्वज पुत्र को राज्य संपदा देकर आत्महित के अर्थ अतिबलादिक बहुत राजाओं सहित राजा सुबल सर्व परिग्रह का त्याग कर शीघ्र ही सूर्यमित्र मुनिराज के समीप महामुनि भया, उस पीछे उन सर्व मुनियों कर सहित सूर्यमित्र मुनिराज धर्म की प्रभावना विषे उद्यमी जगत के बंधु सब के हित कारी, परमप्रवीण, मोक्ष मार्ग की प्रवृत्ति के अर्थ, भव्य जीवों के संबोधने के अर्थ पुरग्राम, बनादिक के विषे विहार करने को गमन करते भये ॥

अथानंतर-नागश्री आर्यका निज शक्ति प्रमाण यावज्जीव निर्दोष तप कर और अतिचार रहित भलीभांत संयम को पाल कर अंत विषे एक महीने की आयु शेष जान समाधिमरण की सिद्धि के अर्थ समस्त आहार का त्याग कर और शरीर से नेह का त्याग कर आनंद सहित संन्यास अंगीकार किया, और उस समय क्षुधा, तृषाआदि समस्त परीषहों को जीन और उपवास रूपअग्नि के संयोग कर शीघ्र ही शरीर को सुकाय सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान, सम्यक्चारित्र और सम्यक्तप इन चार आराधना का आराधन कर धर्म ध्यान विषे तत्पर यत्नाचार से समाधि मरण कर प्राणों का त्याग किया, निर्दोष तप संयम के प्रभाव कर सुखों की खान सोलवां जो अच्युत स्वर्ग उस विषे आकाश स्फाटिक मणि मई मनोहर पद्मगुल्म विमान विषे वह नागश्री का जीव दिव्यरूपवान पद्मनाभ

